कृष्ण मोहन प्यारे—जन्म १९३६, ४ जनवरी। स्फुट प्रकाशन। पता : जगदंबा प्रिंटिंग प्रेस, दरियापुर गोला, पटना-४।

कृष्णलाल एस० बजाज 'प्रदीप'—जन्म : १९३५, १५ फरवरी। वैदिक संस्कृति पर शोध। २-३ वैदिक पुस्तकें प्रकाशित। पता : साहित्य निकेतन' बजाज निवास, उल्लास नगर-१ जिला थाना [महाराष्ट्र]

कृष्णलाल 'नादान'—जन्म : १९३३, २० नवम्बर। शिक्षा : एम० ए०, पी० एच० डी०। दो पुस्तकें प्रकाशित। पता : प्राध्यापक [संस्कृत] प० गि० दा० ऐ० वैं० कालेज, चित्रगुप्त मार्ग, नई दिल्ली।

कृष्ण लाल 'हंस'—जन्म : १९०५, शिक्षा एम० ए०, पी-एच० डी। कई पुस्तकें प्रकाशित 'अमर ज्योति' 'निमाड़ी भाषा का शास्त्रीय अध्ययन' 'निमाड़ी लोक साहित्य' 'निमाड़ी के लोकगीत' पर म० प्र० शासन द्वारा चारों पुस्तकें पुरस्कृत। पता : शासकीय स्नातक महाविद्यालय, देवास।

कृष्णवंश सिंह बघेल—जन्म १८९५। 'तिब्बत में २३ दिन' 'काश्मीर और सीमाप्रांत' चर्चित पुस्तकें। अन्य कई पुस्तकें प्रकाशित। 'तुलसी पाँच पत्र' विंध्य प्रदेश शासन द्वारा पुरस्कृत। पता : भरतपुर, रीवाँ।

कृष्णाचार्य—जन्म १९१७, १० दिसम्बर। शिक्षा : एम० ए०, साहित्य रत्न। कई महत्वपूर्ण पुस्तकें प्रकाशित। पता : पुस्तकालयाध्यक्ष हिंदी-विभाग राष्ट्रीय ग्रंथालय, बेलवेदियर, कलकत्ता-२७।

कृष्णानंद प्रसाद अम्बष्ठ—जन्म १९३८। स्फुट प्रकाशन। पता : बंगेह, पोस्ट भागन बिगहा, पटना।



कृष्णनंद व्यास 'बेग्रास'—जन्म १९२५, १ जुलाई। अनेक पुस्तकें प्रकाशित। मुख्यतः कविताएं लिखते हैं। विभिन्न पत्रों में प्रकाशन हुआ है। दैनिक 'जागरण' तथा 'भास्कर' के सह संपादक। पता : बेआस प्रकाशन [गरौठा झांसी]।

**कृष्णा मजीठिया**—'हिन्दी के तिलस्मी और जासूसी साहित्य' पर शोध कार्यरत। शिक्षा : एम० ए०। स्फुट प्रकाशन। पता : २१४३, वाघावाड़ी मार्ग, कृष्णनगर, भावनगर [गुजरात]।



**कृष्णा कुमारी सिंह [डा०]**—जन्म : १२ जून, १९३७। शिक्षा : एम० ए०, पी-एच० डी०। सभी विधाओं मे लेखन कार्य। कई पुस्तकें प्रकाशनार्थ तैयार। पता : नन्दन-निकुंज, गुल्टेनगंज, सारन [बिहार]

**कृतनारायण प्यारा'** : उम्र लगभग ३० वर्ष, लेखन-कविता, कहानी उपन्यास, निबंध। फुटकर प्रकाशन। कई संकलनों मे रचनाएँ संग्रहीत। पता : मु पो. मल्लडीहा, जि. पूर्णियाँ [बिहार]।

**के० एस० आजाद**—जन्म : १९२७। स्फुट प्रकाशन। विविध विषयक लेखन। पूर्व-सपादक, प्रकाशक, पता : अशोक फार्मेसी, भरतपुरगेट, मथुरा।



**के० एस० श्री निवासाचार्य**—जन्म : १९१३, १५ फरवरी। स्फुट प्रकाशन। ४ पुस्तकें प्रकाशित। पता : कलाईमगल, मद्रास—४।

**के० कुमार**—जन्म : १९२८, २७ मार्च। शिक्षा एम० ए०। तीन पुस्तके प्रकाशित। पता : एम० पी० टी०, ४२७, विनयनगर, नई दिल्ली।



**के० के० शर्मा**—जन्म : १९४०, २ मार्च। स्फुट प्रकाशन। स्थलसेना मे एलेक्ट्रीकल मैकेनीकल इंजीनियर। पता : नई दिल्ली।

**केदार उपाध्याय**—जन्म १९४७, १९ अक्टूबर। लगभग एक दर्जन कहानियाँ व गीत प्रकाशित। दो उपन्यास तैयार। पता : चिरैयाकोट, आजमगढ़ [उ० प्र०]।

**केदारनाथ अग्रवाल**—जन्म : १९१०, ६ जुलाई । नयी कविता के शिल्पी । ३ पुस्तकों का लेखन । पता : एडवोकेट सिविल लाइंस, [उ० प्र०] ।



**केदारनाथ कोमल**—जन्म : १९३१, १७ फरवरी । शिक्षा : एम० ए० । स्फुट लेखन । पता : सहायक, विश्वविद्यालय अनुदान आयोग, बहादुर शाह जफ़र मार्ग, नई दिल्ली—१ ।

**केदारनाथ गुप्त**—जन्म : १८९३ । शिक्षा : एम० ए० । अनेक पुस्तकें प्रकाशित । स्वास्थ्य- विषयक प्रतिष्ठित लेखक । पता : ७०८, दारागंज, प्रयाग ।

**केदारनाथ पंकज**—जन्म : १९३६ । स्फुट लेखन । पता : ग्राम- नगला, मूरजभान पो० शमशाबाद, जिला आगरा ।

**केदारनाथ मिश्र 'चन्चल'**—जन्म : १९१६, १९ फरवरी । स्फुट प्रकाशन । पता : हिन्दी प्राध्यापक, तिलक इंटर कालेज, प्रतापगढ़ ।

**केदारनाथ मिश्र 'प्रभात'**—जन्म : १९०७, ११ सितम्बर । शिक्षा-एम० ए०, साहित्याचार्य । कई संस्थाओं के मनोनीत सदस्य । अनेक पुस्तकें प्रकाशित । ऋतुम्बरा । विहार सरकार एवं उ० प्र० शासन से पुरस्कृत एवं 'बैठो मेरे पास' भी उ० प्र० सरकार से पुरस्कृत । पुलिस सेवा के लिये 'राष्ट्रपति पुलिस पदक' से विभूषित । पता : इलावर्त, रामकृष्ण एवेन्यू राजेन्द्रनगर, पटना ।

**केदारनाथ 'लाभ'**—जन्म : १९३२, २ मई । शिक्षा : एम० ए० । कई पुस्तकें प्रकाशित । पता : प्राध्यापक, हिन्दी विभाग राजेन्द्र कालेज, छपरा ।

**केदारनाथ राम 'दीन'**—जन्म : १९३०, ३ जुलाई । अनेक सार्व- जनिक शैक्षिक संस्थाओं के पदाधिकारी । स्फुट प्रकाशन । पता : असारी माधुरी संताल परगना ।

केदारनाथ सिंह—जन्म : १९३२, नवम्बर । शिक्षा : एम० ए० । 'तीसरा सप्तक' के कवि । नई कविता के चर्चित कवि । ५ पुस्तकें प्रकाशित । पता—अध्यक्ष, हिन्दी विभाग, यू० एन० डिग्री कालेज पडरौना, देवरिया [उ० प्र०] ।

केदारनाथ सेठ—जन्म : १९२१ । 'भारत व्यापार पत्रिका' के प्रकाशक व संपादक, स्फुट प्रकाशन । पता : राजादरवाजा, वाराणसी ।



के० गणपति भट्ट—जन्म : १९२०, २५ जनवरी । कई संस्थाओं के प्रधान । महाकवि 'निराला' का दक्षिण भारत में स्मारक बनवाने वाले पहले विद्वान । दस वर्ष से मैसूर में हिन्दी प्रचारक । पता : न० ६१छटा क्रास, के० आर० वोई नोइग, मैसूर-४ ।

के० नारायण—जन्म : १९२५, १५ अगस्त । स्फुट प्रकाशन । रचनाएं कई मलयालम से हिन्दी में अनुवाद की । विविध विधाओं में लेखन कार्य । पता : हिन्दी पंडित मुस्लिम हाई स्कूल, मद्रास—५ ।



के० प्रसाद—जन्म : १९३५, ११ सितम्बर । शिक्षा : एम० ए० । स्फुट लेखन । पता : प्राध्यापक, जे० ए० एस० इंटर कालेज, खुर्जा ।

के० बी० लाल 'परदेशी'—जन्म : १९३४, ४-५ जासूसी पुस्तकें प्रकाशित । 'खुफिया' मासिक के संपादक । पता : चंद्रकांता प्रेस एवं प्रकाशन, कलकत्ता—२



के० बी० क्षत्रिय—जन्म : १९२२, ६ अक्तूबर । शिक्षा : एम० ए० । तीन पुस्तकें प्रकाशित । पत्र-पत्रिकाओं में स्फुट प्रकाशन । पता: अध्यक्ष हिंदी विभाग, सेन्ट जोजफ्स अकादमी, देहरादून ।

के० भास्करन नायर—जन्म : १९१३ । शिक्षा : एम० ए०, पी-एच० डी० । अनेक पुस्तकों के रचयिता । कई संस्थाओं के पदाधिकारी । हिन्दी

और मलयालम में 'कृष्ण भक्ति काव्य : एक तुलनात्मक अध्ययन' नामक ग्रन्थ विहार राष्ट्रभाषा परिषद एवं उ० प्र० शासन से पुरस्कृत। पता : प्राध्यापक, हिन्दी विभाग, यूनिवर्सिटी कालेज, त्रिवेन्द्रम।

**के० भुजवली शास्त्री**—जन्म : १८६७,फरवरी। अनेक प्राचीन,जैन ग्रन्थों के उद्धारक। कई संस्थाओं के पदाधिकारी। तीन पत्रों के सम्पादक। पता : ज्ञानकुंज, एस० के० भूदबिदरी [एस० के०]।

**केरुबिम बारनो साहू**—जन्म : १६२६, २ जून। अनेक धार्मिक पुस्तकें प्रकाशित। पता : पवित्रतम हृदय निवास, दीघाघाट, पटना-११।



**केवल कृष्ण पाठक**—जन्म : १६३५, १२ जुलाई। ३–४ पुस्तकें प्रकाशित। पता : म० नं० ८६५/२, रायपुरा, पो० हांसी [हिसार]।

**केवल गोस्वामी**– जन्म : १६४०,२२ दिसम्बर। स्फुट-प्रकाशन। पता: पंतनगर, जंगपुरा, नई दिल्ली-१४।

**केवल प्रसाद सिंह 'केवल'**—जन्म : १६३७, ६ जुलाई। स्फुट लेखन। पता : २०/१ रमाकांत नगर, वाराणसी-१।

**केशरीप्रसाद चौरसिया**—जन्म : १६३०, १ जनवरी। शिक्षा : एम० ए०, डी० फिल०। कई पाठ्य सहायक पुस्तकें प्रकाशित। हिन्दी निर्गुण सम्प्रदाय के परिप्रेक्ष्य में दाऊदयाल का दर्शन विषय पर डी० लिट० के लिए शोधकार्य। पता : प्राध्यापक, हिन्दी विभाग, विश्वविद्यालय, प्रयाग।

**केशरीचन्द्र सेठिया**—जन्म : १६२५, अगस्त। २ कहानी संग्रह प्रकाशित। गुजराती में कुछ कहानियाँ अनुवादित। पता : 'दि भारत फाइनेन्स कारपोरेशन', १०१, मिन्ट स्ट्रीट, सौकरपेट, मद्रास-१।

**केशवदास शर्मा 'शशि'**—जन्म : १६४०, ११ सितम्बर। ६० के लगभग कहानियाँ पत्र-पत्रिकाओं में प्रकाशित। दो उपन्यास [यन्त्रस्थ]। पता : संचपा, जिला छतरपुर [म० प्र०]।

**केशवदेव आचार्य**—६५ वर्ष की आयु के विद्वान। धार्मिक पुस्तकों के रचियता। पता : श्री अरविंद आश्रम पॉंडिचेरी २।

**केशवराम मुसलगॉंवकर**—जन्म : १९३०, २७ मार्च। शिक्षा एम०-ए०, सा० रत्न। स्फुट लेखन। 'संस्कृत महाकाव्य की परम्परा' विषय पर पी-एच० डी० के लिए शोध कार्य में रत। पता :प्राध्यापक, राजकीय हिन्दी विद्यापीठ, ग्वालियर।

**केशवलाल झा 'अमल'**—जन्म : १८९१। कई पुस्तकें प्रकाशित। पता : सीन्हौली, कहुआ, वाया तारापुर, मुंगेर।

**केशु**—जन्म . १९३५ १६ जून। स्फुट-लेखन। पता : अनुवादक, भाषा विभाग [म० प्र० शासन] सदर मंजिल भोपाल।

**केसरी कलक्टर सिंह**—जन्म : १९०९। स्फुट लेखन। कई पुस्तकें प्रकाशित। पता : आचार्य, समस्तीपुर कालेज, समस्तीपुर दरभंगा [विहार]।

**केसरी कुमार**—जन्म : १९०६। नकेनवाद के सफल प्रयोगकर्त्ता। कई पुस्तकें प्रकाशित। प्रपयवाद के कुशल प्रवत्तकों में एक। पता : हिन्दी विभागाध्यक्ष, पटना कालेज, पटना।

**केसरी नारायण शुक्ल**—जन्म : १९१६, १५ अप्रैल। शिक्षा : एम० ए०, डी० लिट्०। कई पुस्तके प्रकाशित। अनेक संस्थाओं के पूर्व पदाधिकारी। पता : अध्यक्ष, हिन्दी विभाग, विश्वविद्यालय गोरखपुर।

**केशव प्रसाद व्यास**—जन्म : १९३८, १६ अगस्त। शिक्षा : एम० एस० सी०। स्फुट प्रकाशन। पता : प्राध्यापक, होल्कर विज्ञान महाविद्यालय, इन्दौर।

**केशवराम जायसवाल 'अनुरागी'**—जन्म : १९४८, १ फरवरी। स्फुट लेखन। पता : १०५, चिक्कीपुरा, वहराइच।

**केसरीमल अग्रवाल 'हितैषी'**—जन्म : १९१०, ४ नवम्बर। स्फुट लेखन। २ यात्रा पुस्तकें प्रकाशित। पता : रक्षपाल भवन, बड़वाह, इन्दौर।

**के० सी० भारती**—जन्म : १९४२, १ फरवरी। स्फुट प्रकाशन। दो पुस्तकें प्रकाशित। पता : सम्पादक, पतवार मासिक, मामू भांजा, अलीगढ़ [ उ० प्र० ]।

**कैलाश कल्पित**—जन्म : १९२५, २५ जनवरी। कई पुस्तकें प्रकाशि। 'गीतांजली' [पद्यानुवाद] उ० प्र० शासन से पुरस्कृत। पता : २१५/६५ चक, इलाहाबाद।



**कैलाशचंद्र अग्रवाल**—जन्म : १९२७, २८, दिसंबर मुरादाबाद। विविध विषयों में लेखन कार्य। फुटकर प्रकाशन। पता : मण्डीबाँस, मुरादाबाद।

**कैलाशचन्द्र**—जन्म : १९०५, ५ नवम्बर। स्फुट लेखन। कई धार्मिक पुस्तकों के रचयिता। 'जैन धर्म' पुरस्कृत पुस्तक। पता : प्राचार्य,स्याद्वाद महाविद्यालय, भदैनी, वाराणसी।

**कैलाश चन्द्र 'अग्रहरि'**—जन्म : ९१४०, २६ जून। स्फुट प्रकाशन। पता : सम्पादक 'अग्रहरि समाज'। पता : १४५/३ जे० के० पुरी, कानपुर-१०।

**कैलाश चन्द्र गुप्त**—जन्म : १९३०, १४ मार्च। स्फुट रचनाएँ। पता : अध्यापक, सी० डी० इण्टर कालेज, हल्दौर, [बिजनौर]।

**कैलाशचन्द्र जैन 'भारती'**—जन्म १९४६, २६ फरवरी। स्फुट रचनाएँ। पता : द्वारा श्री शैलेन्द्र कुमार जैन, अध्यक्ष, विधि समित, लखनऊ विश्वविद्यालय, लखनऊ।



**कैलाशचन्द्र भाटिया**—जन्म : १९२७, २ फरवरी। शिक्षा : एम० ए०, पी-एच० डी०, डी०, लिट०, सा० रत्न। अनेक सहायक-पाठ्य पुस्तकें प्रकाशित। 'हिन्दी में अक्षर और शब्द की सीमा'। [यंत्रस्थ] मंदाकिनी के

सम्पादक । पता : प्राध्यापक, हिन्दी विभाग, मुस्लिम-विश्वविद्यालय, अलीगढ़ ।

**कैलाश चन्द्र माथुर**—जन्म : १६२५, १८ दिसम्बर । शिक्षा : एम० ए०, पी० एच० डी०, सा० रत्न । मैकबेथ, का हिंदी अनुवाद किया । स्फुट रचनाएँ । पता : अंग्रेजी प्राध्यापक, लखनऊ विश्वविद्यालय, लखनऊ ।

**कैलाश तिवारी**—जन्म : १६३५, ७ जुलाई । शिक्षा : एम० ए० । स्फुट कविताएँ । हिंदी उपन्यास में मजदूर जीवन का चित्रण, विषय पर शोध । पता : हिन्दी-प्राध्यापक. दरबार कालेज, रीवां ।

**कैलाशनाथ मेहरोत्रा**—जन्म : १६१७, २२ अक्टूबर । शिक्षा : एम० ए० । ३-४ पुस्तकें प्रकाशित । पता : प्रभात होटल, इलाहाबाद—२ ।

**कैलाश पाठक**—जन्म : १६३५, ११ जनवरी । स्फुट रचनाएं पता : म्यु० क्वार्टर न० ७७ नई आबादी मंदसौर ।

**कैलाश वाजपेयी**—जन्म १६३५, ११ नवम्बर । स्फुट प्रकाशन । पता : प्राध्यापक हिन्दी विभाग, गवर्नमेंट कालेज, मोतीबाग, नई दिल्ली ।



**कैलाश श्रीवास्तव**—तरुण कवि एवं कथाकार । स्फुट लेखन । आकाशवाणी भोपाल इंदौर से गीत प्रसारित । पता : प्रादेशिक परिवहन अधिकारी कार्यालय, [म० प्र०] ।

**कैलाश सक्सेना 'रजत'**—मुख्यत : कविताएं लिखते हैं । स्फुट प्रकाशन । पता : नरवदा साहित्य सदन, बहेली, भोपाल ।

**कैलाशचन्द्र 'लोहनी'**—जन्म : १६४२, २० अप्रेल । शिक्षा : एम० ए० । स्फुट लेखन । पता : प्रवक्ता, राजकीय इन्टर कालेज श्रीनगर [गढ़वाल] ।

**कोमलसिंह सोलंकी**—जन्म : १६२७, २७ नवम्बर । शिक्षा एम० ए०, पी-एच० डी०, सा० रत्न लगभग १२ पुस्तकें प्रकाशित । हिंदी के निर्गुण संत कवियों पर नाथ पंथ का प्रभाव । शोध प्रबंध । पता : प्राचार्य, डा० भगवत सहाय कालेज, ग्वालियर ।

**कौशल मिश्र**—जन्म : १९३६, १ जनवरी। कई पत्र पत्रिकाओं के पूर्व सम्पादक। स्फुट रचनाएं। पता : मगरमुहा, उज्जैन।

## [ख]

**खजीदा मस्तूर**—जन्म : १९२७, लखनऊ। १९४२ से लेखन। मुख्यत : कहानियां। कई पुस्तकें प्रकाशित। पता : कमला राजा स्टेट, कोठी नं० २, स्ट्रीट नं० १, कैनाल पार्क, लाहौर [पाकिस्तान]।

**खरेतीलाल ठक्कर**—जन्म : ६ जून १९३८। अटारी [पाकिस्तान] शिक्षा : बी० ए०। वर्तमान में अध्यापन कार्य। लेखन : कविता। कई पुस्तकें प्रकाशनार्थ तैयार। पता : चावला गली, मकान नं० १०३३, फाजिलका, जि० फिरोजपुर [पंजाब]।

## [ग]

**गंगा प्रसाद कौशल**—जन्म : १९२१ लखनऊ। लेखन—कविता, कहानी। कई पुस्तकें प्रकाशित। 'वीर बालक' पर ५०० रु० का पुरस्कार प्राप्त। पता : सम्पादक, साप्ताहिक 'आजाद मजदूर', जमशेदपुर-३।



**गंगाप्रसाद गुप्त 'बरसैयां' [डा०]**—जन्म : २ दिसम्बर १९३६। शिक्षा : एम० ए०, पी-एच० डी०। लेखन : आलोचना, कविता, निबंध। प्रकाशनार्थ कई पुस्तकें तैयार। पता : हिन्दी विभाग, शासकीय स्नात्त-कोत्तर विज्ञान महाविद्यालय, रायपुर [म० प्र०]।

**गंगाप्रसाद गौड़ 'नाहर'**—जन्म : १० अगस्त १९०२, भूपतिपुर [आजमगढ़]। लेखन: कविता, निबंध, उपन्यास प्राकृतिक चिकित्सा सम्बन्धी। पत्रकार। कई पुस्तकें प्रकाशित। पता : रंजना-निवास, बाग आइना बीबी, ५८/१२५, हुसेनगंज, लखनऊ।

**गंगाप्रसाद पाठक [डा०]**—जन्म :१८३५, आजमगढ़। शिक्षा : एम०-ए०, पी-एच० डी०। लेखन : समीक्षा, आलोचना। कई पुस्तकें प्रकाशित।

विभिन्न पत्रों में प्रकाशन। पता : हिन्दी विभाग, दिल्ली कालेज, अजमेरी गेट, दिल्ली-६।

**गंगाप्रसाद पाण्डेय 'बसंत'**—जन्म : १३ जुलाई १६१८, कंचनपुर [सतना] लेखन : कविता कहानी। पता : साहित्यकार संसद भवन, रसूलाबाद, इलाहाबाद।

**गंगाप्रसाद मिश्र**—जन्म : २८ जनवरी १६१७। शिक्षा : एम० ए०। विविध विधाओं में लेखन कार्य कई पुस्तकें प्रकाशित। पता : प्रधानाध्यापक, राजकीय उ० मा० विद्यालय, सुल्तानपुर।

**गंगाप्रसाद 'विमल'** [डा०]—जन्म : ३ जून १६३६. उत्तर काशी। शिक्षा : एम० ए०, पी-एच० डी०। लेखन, कविता, कहानी, आलोचना। कई महत्वपूर्ण पुस्तकें प्रकाशित। पता : २७।५३, रामजस रोड, करोलबाग, नई दिल्ली।

**गंगाशंकर शर्मा 'शील'**—जन्म : २३ जून १६०५। शिक्षा : एम० ए०। वर्त० अध्यक्ष, हिन्दी-संस्कृत विभाग, एस० एम० कालेज, चन्दौसी। विविध वधाओं में लेखन कार्य। कई पुस्तकें प्रकाशित। पता : प्रेम निवास, चन्दौसी।

**गंडासिंह** [डा०] —जन्म १५ नवम्बर, १६०१। होशियारपुर। शिक्षा : एम० ए०, पी-एच० डी०। अनेक संस्थाओं से सम्बद्ध। प्राध्यापक, इतिहास विभाग, खालसा कालेज, अमृतसर। हिन्दी, उर्दू, अंग्रेजी, पंजावी में लगभग साठ पुस्तकें प्रकाशित। पता : लोअर माल, पटियाला।

**गजानन वर्मा**—जन्मः १६२२, अवंतिका। शिक्षाः एम० ए०, बी० टी०। रचनाकाल—१६३७। प्रकाशन—स्फुट कई पुस्तकें प्रकाशनार्थ तैयार। लोकप्रिय चित्रकार। पताः प्राध्यापक, राजकीय बहुउद्देशीय उ० मा० शाला, आष्टा, सीहोर।

**गजानन** शर्मा [डा०]—जन्मः १६२२ [राजस्थान] शिक्षा—एम० ए०, पी-एच० डी०। अनेक संस्थाओं के सदस्य एवं अध्यक्ष। अनेक पुस्तकें प्रकाशित। कई प्रकाशनार्थ तैयार। पताः अध्यक्ष हिन्दी विभाग, एस० बी० आर० कालेज बिलासपुर [म० प्र०]

गजाराजसिंह यादव—जन्मः १० फरवरी, १९३० । शिक्षाः एम० ए०, एल० टी० । प्रकाशनः विभिन्न पत्रों में । 'कल्पना के कुसुम' गीत-संग्रह, प्रकाशितः हो चुका है । पता : प्राध्यापक, हनुमत विद्यालय, विसवाँ, सीतापुर ।

**गजाधरसिंह**—जन्म २ अक्टूबर, १९३७, अलीगढ़ । शिक्षाः एम० ए० । पूर्व सम्पादक नई किरण, प्रकाश, देहातों के आँचल से । पताः अलीगढ़ विश्वविद्यालय, अलीगढ़ ।

**गजाननसिंह चौहान 'नम्र'**—जन्मः १९९४ संवत्, मंडल [ म० प्र० ] लेखनः कविता, कहानी, निबंध । विभिन्न पत्रों एवं संकलनों में कृतित्व । संकलित । पताः ४ जगजीवन मार्ग, मडलेश्वर [ म० प्र० ] ।

**गजेन्द्र प्रसाद तिवारी 'हंस'**—शिक्षाः बी० ए० । हायर सैकेण्डरी स्कूल में अध्ययन कार्य । प्रकाशन विभिन्न पत्रों में लेखन, कहानी, निवन्ध कविता । पताः वागवाहरा रायपुर [ म० प्र० ]

**गजेन्द्रसिंह सोलंकी**—जन्म : ६ अगस्त, १९२३ । लेखन : कविता, कहानी । विभिन्न पत्रों, संकलनों में रचनाएँ प्रकाशित । कई पुस्तकें प्रकाशनार्थ तैयार । पता : मैनेजर, कृषियन्त्र, नयापुरा, कोटा [राज०]

**गणपतिचन्द्र गुप्त** [डा०]—जन्म : ६ दिसम्वर, १९२८, मंढा [राजस्थान] । शिक्षा : एम० ए० पी-एच० डी०, डी० लिट्० । अनेक महत्वपूर्ण कृतियाँ प्रकाशित । पता : रीडर, पंजाव विश्वविद्यालय, प्रादेशिक केन्द्र, शिमला--३ ।

**गणपतिचन्द्र भण्डारी** [डा०]—जन्म : १४ सितम्वर, १९१३, जोधपुर । शिक्षा : एम० ए०, पी-एच० डी० । अनेक संस्थाओं के संस्थापक, सदस्य । विविध विषयों पर लेखन कार्य । कई पुस्तके प्रकाशित । पता : तीसरी सड़क, सरदारपुरा, जोधपुर ।

**गणपतिराय गुप्त**—शिक्षा : एम० ए०, बी० टी०, प्रभाकर । विभिन्न पत्रों में प्रकाशन । मुख्यतः लेख लिखते है । पता : प्राध्यापक, सनातन धर्म कालेज, अम्वाला छावनी ।

**गणपतिराय वर्मा** [डा०]—जन्म : १९०२ । शिक्षा : एम० एस-सी०, आयुर्वेदवाचस्पति । आयुर्वेद से सम्वन्धित अनेक पुस्तकें प्रकाशित ।

मराठी, गुजराती, अंग्रेजी में भी अनेक ग्रन्थ लिखे हैं। पता : रसायन भवन, ३ दरियागंज, अन्सारी रोड, दिल्ली--६।

**गणेश खरे [डा०]**—जन्म : १५ जनवरी, १९३७, दमोह। शिक्षा : एम० ए० [प्रथम], एल-एल० बी०, पी-एच० डी०। 'सर्जना' संस्था के संस्थापक, मन्त्री। लेखन : कहानी, निबन्ध। कई पुंस्तकें प्रकाशित। पता : सुषमा साहित्यायन, गोपाल गंज, सागर [म० प्र०]

**गणेशचन्द्र पुरोहित**—जन्म : २५ अगस्त, १९२५। व्यवसाय : पत्रकारिता। स्फुट—लेखन। पता : ४२ कुँवर मण्डली, इन्दौर--२।

**गणेश चौबे**—जन्म : ६ दिसम्बर, १९१२। अनेक संस्थाओं के सदस्य। कई पुस्तकें प्रकाशित। लगभग छह सौ हस्तलिखित ग्रन्थों की खोज। पता : बंगरी, वाया--मोतीहारी, चम्पारण [बिहार]

**गणेशदत्त शर्मा 'इन्द्र'**—जन्म : १८९४ ई०, गुना। लगभग सवासौ पुस्तकें विभिन्न विषयों की प्रकाशित। अनेक संस्थाओं के संस्थापक, संचालक। राजनीतिक संस्थाओं के मनोनीत सदस्य रहे हैं। अनेक पुरस्कार प्राप्त। पता : शांति कुटीर, आगर, मालवा [म० प्र०]।

**गनेशदत्त सारस्वत [डा०]**—जन्म : १० सितम्बर, १९३६, विसवां [सीतापुर] शिक्षा : एम० ए०, पी-एच० डी०। लेखन : कविता, कहानी, आलोचना। विभिन्न पत्रों तथा संकलनों में रचनाएँ संकलित। पता : हिन्दी विभाग, आर० एम० पी० पोस्ट ग्रेजुएट कालेज, सीतापुर।

**गणेश पाण्डेय**—जन्म : १८९८। कांग्रेसी कार्यकर्त्ता। 'तरुण-भारत' के पूर्व-सम्पादक। कई संस्थाओं के मंत्री, सदस्य। अनेक पुस्तकें प्रकाशित। पता : छात्र हितकारी पुस्तकालय, दारागंज, इलाहाबाद।

**गणेश प्रसाद चतुर्वेदी 'चंचल'**—जन्म : ७ मार्च, १९४१, कविताए और कहानियाँ लिखते है। विभिन्न पत्रों में प्रकाशन। पता : ५५९, कोतवाली, जबलपुर।

**गणेश प्रसाद 'मंजुश मयंक**—जन्म : ३० सितम्बर, १९२२, हमीरपुर। शिक्षा : एम० ए०। लेखन कविता, उपन्याह। दो पुस्तकें प्रकाशित हो चुकी है। पता : प्रवक्ता, विद्या मंदिर इन्टर कालेज, हमीरपुर।



**गणेश विशारद**—जन्म : १९३० । १९५५ से कविता सृजन । विभिन्न पत्रों एवं संकलनों में कृतित्व संकलित पता : माध्यमिक विद्यालय, हरिनगर, नेपाली टोला, पो० रामनगर, चम्पारण [बिहार]

**गणेशशंकर शुक्ल 'बन्धु'**—जन्म : १९६३ वि० रामनगर [कानपुर]। शिक्षा : एम० ए०, साहित्यरत्न । लेखन : कविता, कहानी, 'प्यार कर मुझे मनुज' गीत संग्रह प्रकाशित । पता : काशीपुर [नैनीताल]

**गदाधर प्रसाद अंबष्ठ**—जन्म : १९०३ । शिक्षा : विद्यालंकार। अनेक संस्थाओं के संस्थापक और सदस्य । 'भारतीय शब्द कोष' के भूत-पूर्व सम्पादक। अनेक महत्वपूर्ण ग्रन्थ प्रकाशित । 'बिहार के दर्शनीय स्थान' पर एक सहस्र मुद्रा ताम्र पत्र सहित प्राप्त । पता : बिहार साहित्य मन्दिर, पटना–३ ।

**गनेशीलाल बुधौलिया**—जन्म : ५ मार्च १९२० । शिक्षा : एम० ए० [प्रथम श्रेणी], साहित्यरत्न, साहित्याचार्य । कई साहित्यिक संस्थाओं के मन्त्री और सदस्य । कई पुस्तकें प्रकाशित । पता : हिन्दी विभाग, बी० एन० वी० इण्टर कालेज, राठ [हमीरपुर]

**गयाप्रसाद**—जन्म : १५ जुलाई, १९३० । 'सार्वजनिक पुस्तकालय' के मन्त्री । 'तूफान' के संस्थापक-संचालक । पता : डालमियानगर, डेहरी आनसोन, शाहाबाद [बिहार]

**गयाप्रसाद ज्योतिषी**—जन्म : ४ अगस्त, १९०४, बलाद [सागर] । शिक्षा : एम० ए० । 'सनातन धर्म' पत्रिका के अवैतनिक प्रबन्धक । 'सनातन धर्म सभा' के मन्त्री । संस्कृत विद्यालय में १९३५ से प्राध्यापक । पता : प्राध्यापक, सनातन धर्म महासभा, विश्वविद्यालय, काशी ।

**गयाप्रसाद द्विवेदी 'प्रसाद'**—जन्म : १९५६ संवत्, गंगावली [अमेठी] लेखन : कविता, कहानी एवं अध्यात्म सम्बन्धी लेख । ६ पुस्तकें प्रकाशित । अनेक संकलनों एवम् पत्रों में रचनाएँ प्रकाशित । पता : गंगावली, पो० अमेठी, सुल्तानपुर [उ० प्र०]

**गयाप्रसाद 'सरोज'**—जन्म : १९१२, रायबरेली । सार्वजनिक पुस्तकालय के संस्थापक व मन्त्री । प्रकाशन : विभिन्न पत्रों में । कई पुस्तकें प्रकाशनार्थ तैयार । पता : अरौरा बुजुर्ग, परगना, रायबरेली ।

**गार्गी गुप्त [डा०]**—जन्म : २ अक्टूबर, १९२९ । शिक्षा : एम० ए०, पी-एच० डी० (दिल्ली), एम० एस० (अमेरिका) । 'नवपल्लव' संस्था की प्रधान मन्त्राणी । लगभग ढाई सौ लेख, कहानियां विभिन्न पत्रों में प्रकाशित । कई पुस्तकें प्रकाशित । पता : एफ–२–७, माडल टाउन, दिल्ली–९ ।

**गिरिजा कुमार माथुर**—जन्म : १९१८ । 'तार सप्तक' पत्रिका के प्रमुख कवि । कई पुस्तकें प्रकाशित । पता : आकाशवाणी, नई दिल्ली ।

**गिरिजा दत्त त्रिपाठी**—जन्म : १ अक्तूबर, १९११ । शिक्षा : एम० ए० [हिन्दी], एम० ए० [संस्कृत], पूर्व प्राचार्य, संस्कृत कालेज , अलवर । अनेक महत्वपूर्ण पुस्तकें प्रकाशित । पता : हिन्दी विभागाध्यक्ष, मुन्शीसिंह महाविद्यालय, मोतिहारी [विहार] ।



**गिरिजादेवी 'निर्लिप्त'**—जन्म : फाल्गुन सुदी संवत वि० १९६३, आँवला [बरेली] । लेखन : कविता । कई पुस्तकें प्रकाशित । विभिन्न पत्रों में एवं संकलनों में रचनाएँ प्रकाशित । पता : सुन्दरबाग, लखनऊ ।

**गिरिजाशंकर द्विवेदी**—जन्म : १९०१ । कई पत्रों के पूर्व सम्पादक । विविध विषयक अनेक पुस्तकें प्रकाशित । वर्तमान में हिन्दी प्राध्यापक, जुबली गर्ल्स कालेज, लखनऊ । पता : राज भवन, सातवीं लेन, निशातगंज, लखनऊ ।

**गिरिजाशंकर शर्मा**—जन्म : २९ सितम्बर, १९३३ । शिक्षा : एम० ए० । लेखन : उपन्यास, कहानी । कई कहानियाँ पुरस्कृत । विभिन्न पत्रों में प्रकाशन । पता : २५०, वैंकर्स स्ट्रीट, मेरठ कैण्ट ।

**गिरिधरगोपाल पाण्डेय**—जन्म : २१ नवम्बर, १९४१ [जबलपुर] । छात्र जीवन से ही लेखन कार्य और विभिन्न पत्रों में प्रकाशन । कई संकलनों में रचनाएें सकलित । कई पुस्तकें प्रकाशनार्थ तैयार । पता : १५६, टेलीग्राफ वर्क्स कालोनी, जबलपुर ।



**गिरिधारी शर्मा 'विकल'**—जन्म : १९४१ । लेखन : कविता, कहानी । हलचल, डंके की चोट, साथी के पूर्व सम्पादक । विभिन्न पत्रों में प्रकाशन । पताः विकल-कुंज, बड़ा बाजार, कटिहार, पूर्णियाँ, [बिहार]

**गिरिधारीलाल शास्त्री [डा०]**—जन्म : ३ जनवरी,१९२३ । शिक्षा : एम० ए०, पी-एच० डी० । प्रकाशित ग्रन्थ 'हिन्दी साहित्य का इतिहास' । कई पुस्तकें प्रकाशनार्थ तैयार । पता : शास्त्री सदन, मैरिस रोड, अलीगढ़ ।

**गिरिमोहन 'गुरु'**—जन्म : १ जुलाई, १९४२, गनेरा [होशंगाबाद] । 'ज्ञानदीप' के पूर्व सम्पादक । विभिन्न पत्रों में प्रकाशन । पांच काव्य पुस्तकें प्रकाशित । पता : गिरीश वाचनालय, गिरि कुंज, गनेरा जिला होशंगाबाद ।

**गिरिराज किशोर**—जन्म : १९३६, मुजफ्फरनगर । शिक्षा : एम० ए० । कानपुर विश्वविद्यालय से सचिव रूप में सम्बद्ध । लेखन : कहानी, उपन्यास । कई पुस्तकें प्रकाशित हो चुकी हैं । पता : ११/२१०, सूटरगंज, कानपुर ।



**गिरिराजप्रसाद 'विप्र तिवारी'**—जन्म : १५ अगस्त, १९२३ । कवि और लेखक । कई पुस्तकें प्रकाशित हो चुकी हैं । पता : राजाजी का वास, अलवर [राज०]



**गिरिराज 'व्यथित'**—जन्म : १९३९, मैनपुरी । शिक्षा : एम० ए०, एल-एल० बी० । वकालत करने के पश्चात अब नायब तहसीलदार । मुख्यतः काव्य सृजन । विभिन्न पत्रों व संकलनों में रचनाएं संकलित । पता : उप-तहसीलदार, कायमगंज [एटा]



**गिरिराजशरण अग्रवाल**—जन्म : सन् १९४३, सम्भल [मुरादाबाद]। शिक्षा : एम० ए०। लेखन : कविता, कहानी, निबन्ध। कई पुस्तकें प्रकाशित और सम्पादित। विभिन्न पत्रों में प्रकाशन। पता : प्राचार्य, शिशु निकेतन, सम्भल [मुरादाबाद]

**गिरिराजशरण सिंहल**—जन्म : १९३२, भरतपुर। शिक्षा : एम० ए० [राजनीतिशास्त्र], एम० ए० [हिन्दी]। सम्प्रति : शिक्षा विभाग के अन्तर्गत शिक्षण कार्य। विविध विषयों में लेखन कार्य। अनेक पत्रों में प्रकाशन। पता। ग्रा० पो० इटामड़ा, भरतपुर [राज०]



**गिरीश के० सुमन**—जन्म : २४ जुलाई, १९३८, जोधपुर। लेखन : कविता, कहानी, निबन्ध। विभिन्न पत्रों व संकलनों में रचनाएँ संकलित। पता : द्वारा इलैक्ट्रीकल इन्सपेक्टरेट, जालोरीबारी, जोधपुर।

**गीडाराम**—जन्म : २५ अप्रेल, १९२२। कई साहित्यिक सस्थाओं के मन्त्री, सदस्य। लेखन : विविध विषयक। कई पुस्तकें प्रकाशित। पता : रुइया हाईस्कूल, रामगढ़, जयपुर।

**गीतम**—विविध विधाओं में लेखन कार्य। सात पुस्तके प्रकाशित। छः पुस्तके प्रकाशनार्थ तैयार। पता : द्वारा श्री युगल प्रसाद, बी० एल०, ९५, हरिसन रोड, कलकत्ता।

**गीता श्रीवास्तव [श्रीमती]**—जन्म : १९३४, सिहड़ी [जिला वीरभूमि बंगाल]। शिक्षा : एम० ए०। मुख्यतः गीत लिखती है। विभिन्न पत्रों व सकलनों में रचनाएँ संकलित। पता : हिन्दी विभाग, गौतम बुद्ध कालेज गया [विहार]

**गुणानन्द जुआल [डा०]**— जन्म : गढ़वाल। शिक्षा : एम० ए० पी-एच० डी०। बरेली कालेज में हिन्दी के विभागाध्यक्ष। कई आलोचनात्मक ग्रन्थ प्रकाशित। पता : ७ खन्ना भवन, सुभाष नगर,



**गुप्त सम्राट**—जन्म : २८ अप्रैल, १९३६ [पश्चिमी पाकिस्तान]। लेखन : हिन्दी, उर्दू में कहानियां–कविताएँ। विभिन्न पत्रों व संकलनों में रचनाएँ संकलित। पता : द्वारा पंजाब नेशनल बैंक लिमिटेड, यमुनानगर, [अम्बाला]

**गुप्तेश्वर भैया 'परदेशी'**— जन्म : १६ फरवरी, १९३५, सलेमपुर। कई संस्थाओं के संचालक, सदस्य। वर्तमान : मासिक 'हम सफर' के प्रधान सम्पादक। पता : रोड नं० २७, ब्लॉक नं० ३२६/२२, आदिलपुर, जमशेदपुर।

**गुरुदत्त शर्मा**—जन्म : १९ जून, १९३२, तालवंडी माधो, [जालधर] शिक्षा : एम० ए० [हिन्दी] व एम० ए० [पंजाबी]। कई साहित्यिक संस्थाओं के मन्त्री एवं सदस्य। विविध विषयक लेखन कार्य। कई पुस्तकें प्रकाशित। पता : अनुवाद अधिकारी, हिन्दी विभाग, पंजाब सरकार, पटियाला।

**गुरुप्रसाद टण्डन**— जन्म : १९०६, प्रयाग। शिक्षा : एम० ए०। स्वर्ण पदक तथा अन्य कई पदक प्राप्त। अनेक संस्थाओं के मन्त्री तथा 'मंगलाप्रसाद पारितोपिक' के निर्णायक रहे हैं। विविध विधाओं में लेखन। कई महत्वपूर्ण पुस्तकें प्रकाशित हो चुकी हैं। अंग्रेजी में भी लिखते हैं। पता : अध्यक्ष-हिन्दी विभाग, माधव कालेज, उज्जैन।

**गुरुमुख सिंह बग्गा**—जन्म : १५ जुलाई, १९४४, धूली [पंजाब]। लेखन : कविता और कहानी। फुटकर प्रकाशन हुआ है। सड़क नं० २, मकान नं० १०४, राजेन्द्रनगर, पटना–३।

**गुरुदयाल सिंह 'प्रेम पुष्प'**—जन्म : १९०६। शिक्षा : एम० ए०, बी० टी०। सम्पादक 'आदर्श युवक'। लेखन : काव्य सृजन। कई पुस्तकें प्रकाशित। पता : हिन्दी प्राध्यापक, कुंवरसिंह इण्टर कालेज, सरस्वती मन्दिर, बलिया।

**गुरुदेव त्रिपाठी** [डा०]— जन्म : जुलाई, १९३६, अखोय [बलिया]। शिक्षा : एम० ए०, पी-एच० डी०। लेखन : कविता, कहानी एवम् निवन्ध।

विभिन्न पत्रों व संकलनों में प्रकाशन। पता : हिन्दी विभाग, बिड़ला इन्स्टीट्यूट, पिलानी [राज०]।

**गुरुनाथ महादेव जोशी**—जन्म : १५ मार्च, १६०८। शिक्षा : एम० ए०, साहित्यरत्न। सत्याग्रह आन्दोलन और सविनय अवज्ञा आन्दोलन में दो वर्ष का कारावास। विविध विषयों में लेखन। कई महत्व-पूर्ण ग्रन्थ एवम् कोश प्रकाशित। पता : नाना दीक्षित का वाड़ा, लाइन बाजार, धारवाड़।

**गुरुनारायण सक्सेना**—जन्म : १० जून, १६४१। शिक्षा : बी० ए०। विविध विषयक लेखन। फुटकर प्रकाशन। पता : पंचायत विकास अधि-कारी, विकासखण्ड, मंझगवाँ [सतना]

**गुरुरामप्यारे अग्निहोत्री**— जन्म : १६७२ संवत्, ग्राम कर्रा [सतना]। अनेक उपाधियाँ प्राप्त। कवि, लेखक और पत्रकार। लगभग चालीस पुस्तकें प्रकाशित हो चुकी हैं। अनेक सामाजिक व धार्मिक कार्य। पता : गुरुकुंज कुटीर, उपरहटी, रीवाँ [म० प्र०]

**गुरुबचन सिंह**—जन्म: १६२४, जमशेदपुर। शिक्षा: बी० ए०। मुख्यतः कहानी लेखन। कई पुस्तकें प्रकाशित। विभिन्न पत्रों एवं संकलनों में रचनाएँ सकलित। पता : २१ एन० रोड, जमशेदपुर [विहार]।



**गुलजारीलाल गुप्त 'लाल'**—जन्म : ३ मार्च, १६३०, आलमपुर। लेखन-गीत, कहानी। फुटकर प्रकाशन। कई संकलनों में रचनाएँ संग्रहीत। पता : मिठया सदन, आलमपुर [म०प्र०]।

**गुलाबचन्द गुप्त 'क्रान्ति'**—जन्म : १ जून १६४८। मुख्यत : काव्य सृजन। विभिन्न पत्रों एवं संकलनों में रचनाएँ संकलित। वर्त० नवीन विद्या भवन में अध्यापक। पता : ५०३४, धमापुर, जबलपुर [म० प्र०]

**गोपालचन्द्रदास** [डा०]—जन्म : १९१८, वृन्दावन। शिक्षा : एम० ए०, पी-एच० डी०। लेखन-विविध विषयक। अंग्रेजी में भी लिखते हैं। पता : ४५२९, नई बस्ती, वाराणसी—१।

**गोपालजी भटनागर** [डा०]—जन्म : २१ जनवरी, १९३८, मुरादाबाद। शिक्षा: बी० ए० [प्रथम], एम०ए० [प्रथम]। लेखन: निबंध, आलोचना। विभिन्न पत्रों एवं संकलनों में रचनाएँ संकलित। पता : हिन्दी प्राध्यापक, महाराजा राजकीय स्नातकोत्तर विद्यालय, छतरपुर [म० प्र०]।

**गोपालीजी 'स्वर्णकिरण'** [डा०]—जन्म : १६ मार्च १९३४, आरा [विहार]। शिक्षा : एम० एम०, पी-एच० डी०। लेखन : कविता, कहानी, नाटक, आलोचना। लगभग २० पुस्तकें प्रकाशित, अनेक रचनाएं पुरस्कृत। पता : हिन्दी विभाग, किसान कालेज सोहसराय [पटना]

**गोपालदास अग्रवाल**—जन्म : २ जनवरी १९३५, फरवरी [बाँदा]। शिक्षा : एम० ए०, एल० टी०। लेखन : विविध विषयक। प्रकाशन : स्फुटक। पता : राजकीय प्रशिक्षण महाविद्यालय, शुजालपुर मण्डी [शाजापुर]

**गोपालदास गज्जा**—जन्म : १० जून, १९०६, जोधपुर। शिक्षा : एम० ए० [संस्कृत], एम० ए० [अंग्रेजी]। लेखन : विविध विधाओं में। अनेक पुस्तकें प्रकाशित। अंग्रेजी में भी लिखते हैं। पता : कल्लों की गल्ली, नयावलों की गली, जोधपुर [राजस्थान]।



**गोपालदास 'नीरज'**—जन्म : ८ फरवरी, १९२६। शिक्षा : एम० ए०। हिन्दी के प्रमुख कवि और फिल्मी गीतकार। लगभग पच्चीस पुस्तकें प्रकाशित। कई कृतियाँ पुरस्कृत। १९६० में बम्बई की ओर से ५,०००) रु० की थैली मुख्य मंत्री ने भेंट की। वर्त० हिन्दी विभाग, धर्म समाज कालेज, अलीगढ़। पता : ४७, मैरिस रोड, अलीगढ़।

**गोपालदास भार्गव**—जन्म : २६ जनवरी १९२८, कोटा। शिक्षा : एम० ए०। लेखन : आलोचना एवं पाठ्य पुस्तकें। कई पुस्तकें प्रकाशित। कई प्रकाशनार्थ तैयार। पता : पुस्तकालय विभाग, विक्रम विश्वविद्यालय, उज्जैन [म० प्र०]।



**गोपालनारायण निगम 'राही'**—जन्म : २३ दिसम्बर, १९३९। शिक्षा: बी० ए०। लेखन: कहानी, कविता, उपन्यास। एक पुस्तक 'काँटों के फूल' प्रकाशित। फुटकर प्रकाशन। पता : पटेलनगर, कोंच [जालौन]।

**गोपालनारायण बहुरा**—जन्म : १९१२। शिक्षा : एम० ए०। लेखन : विविध विषयक। विभिन्न पत्रों में प्रकाशन। 'राजकीय प्राच्य विद्या प्रतिष्ठान' के उप-संचालक। पता : पुरातत्व मंदिर, रेजीडेंसी रोड, जोधपुर।

**गोपाल नीलकंठ दांडेकर**—जन्म : ८ जुलाई, १९४७, अमरावती। विविध विधाओं में लेखन कार्य। कई पुरस्कार प्राप्त। मराठी के प्रमुख लेखक। पता : तलेगाँव, दमाडे, पूना [महाराष्ट्र]।

**गोपालबाबू शर्मा**—जन्म : ४ दिसम्बर १९३२। शिक्षा : एम० ए०। बाल साहित्य के प्रतिनिधि लेखक। लोक गीतों पर शोध कार्यरत। पता : ३९, कृष्णापुरी, अलीगढ़।

**गोपालप्रसाद वंशी [डा०]**—जन्म : १९१२, बेतिया [चम्पारण]। विविध विधाओं में लेखन कार्य। प्रकाशन : स्फुटक। पता : आरोग्य निकेतन, मोहल्ला गंज नं० १, बेतिया [चम्पारण]।

**गोपाल राठौर**—जन्म : ११ अक्टूबर १९३५, फफोदू [एटा]। विविध विधाओं में लेखन कार्य। वर्त० अध्यापन कार्य। पता : १४८४, पंजाबी मुहल्ला, सब्जीमण्डी, दिल्ली-६।

**गोपाल भाई चौधरी**—जन्म : ५ अक्टूबर १९४४। हिन्दी साहित्य का अध्ययन और लेखन। लगभग चालीस हजार रु० की लागत से गाँधी वाचनालय भवन निर्माण। पता : श्री धन्वन्तरि औषधालय, अंगड़ [बड़वानी] जि० नीमाड़ [म० प्र०]।

**गोपाल माहेश्वरी 'प्रताप'** [डा०]—जन्म : १५ जून १९३८। शिक्षा : एम० ए०, पी-एच० डी०। प्रमुख कवि विभिन्न पत्रों एवं संकलनों में रचनाएँ संकलित। पता : दिन बाजार, जलपाईगुड़ी [पं० बंगाल]।



**गोपालराय** [डा०]—शिक्षा : एम० ए०, डी० लिट्०। प्रमुख आलोचक। कई महत्वपूर्ण ग्रंथ प्रकाशित। पता : ग्रंथ निकेतन, रानीघाट, पटना।

**गोपाललल खन्ना**—जन्म : २२ दिसम्बर, १९१४। शिक्षा : एम० ए०। विविध विधाओं में लेखन कार्य। अनेक महत्वपूर्ण ग्रंथ प्रकाशित। वर्त० अध्यक्ष—शिक्षा विभाग, धर्म समाज कालेज। पता : ९५, विष्णुपुरी, अलीगढ़।

**गोपाललाल सिजुआर**—जन्म : १९२७ ई०। लेखन-कविता और कहानी लेखन। विभिन्न पत्रों एवं मासिक पत्रों में प्रकाशन। पता : रामसागर रोड, नई सड़क, सिजुआर स्टेट, गया [विहार]।





**गोपालसिंह 'शान्त'**—जन्म : २ फरवरी १९३७। शिक्षा : बी० एस-सी०। लेखन : कविता, कहानी, निबंध उपन्यास। विभिन्न पत्रों एवं संकलनों में रचनाएँ संकलित। फर्टिलाइजर कॉरपोरेशन आफ इण्डिया द्वारा संचालित हाई स्कूल में अध्यापन कार्य। पता : देव पोखरी, नसुकिया [असम]।

**गोपाल श्रीवास्तव**—जन्म : १९३३ ई०, विजनौर। शिक्षा : एम० ए०, । लेखन : कविता, कहानी और निबंध। विभिन्न पत्रों एवंसंकलनों में रचनाएँ संकलित। पता : सैनिक स्कूल, चित्तौड़गढ़ [राज०]।

**गोपीकृष्ण कुलश्रेष्ठ**—जन्म : १९३६। शिक्षा : बी० ए०, सी० टी० डी०। सम्पादक 'वधिर जागृति'। प्रकाशन-स्फुट। पता . सम्पादक 'वधिर जागृति' राजकीय लेडी नायस मूक-वधिर विद्यालय, नई दिल्ली।

**गोपीकृष्ण प्रसाद**—जन्म : अप्रैल १९२३। शिक्षा : एम० ए० [अंग्रेजी, हिन्दी, समाजशास्त्र]। कई मासिक पत्रों के पूर्व सम्पादक, विविध विधाओं में लेखन कार्य। अंग्रेजी में भी लिखते हैं। पता : प्राध्यापक, समाजशास्त्र विभाग, विश्वविद्यालय, पटना—५।

**गोपीनाथ तिवारी** [ डा० ]—जन्म : ३० अक्टूबर १९१२, धामपुर [बिजनौर]। शिक्षा : एम० ए०, पी-एच० डी०। विविध विधाओं में लेखन कार्य। अनेक महत्वपूर्ण पुस्तकें प्रकाशित वर्तमान में रीडर, हिन्दी विभाग, गोरखपुर विश्वविद्यालय। पता : सत्य सदन, विंध्यवासिनीनगर, गोरखपुर।

**गोपीलाल 'अमर'** [डा०]—जन्म : १९ अक्टूबर १९३५। शिक्षा : एम० ए०, पी-एच० डी०। विविध विधाओं में लेखन कार्य। कई पुस्तकें प्रकाशनार्थ तैयार। पता : ५७ लक्ष्मीपुरा सागर।

**गोपीवल्लभ गोस्वामी 'उपेक्षित'**—जन्म : २२ नवम्बर १९३०, बीकानेर। मुख्यत : कहानी सृजन। विभिन्न पत्रों एवं संकलनों में रचनाएँ संकलित। पता : गोस्वामी चौक, बीकानेर।

**गोमतीप्रसाद पाण्डेय 'कुमुदेश'**—जन्म : १९८०, संवत्, लखनऊ। मुख्यत : कविता सृजन। दो पुस्तकें प्रकाशित विभिन्न पत्रों में प्रकाशन। पता : २० नालबन्दी टोला, ड्योढ़ी आगामीर, लखनऊ।

**गोरखनाथ चौबे**—जन्म : १ फरवरी १९१०। शिक्षा-एम० ए० [राजनीति]। अनेक संस्थाओं के मंत्री, प्रबंधक एवं सदस्य रहे हैं। विविध विधाओं में लेखन। अनेक महत्वपूर्ण ग्रंथ एवं पाठ्य पुस्तकें प्रकाशित। पता : २९१, ममफोर्डगंज, इलाहाबाद।



**गोवर्द्धनदास माहेश्वरी**—काशी हिन्दू विश्वविद्यालय के छात्र। लेखन-कहानी, निबंध। विभिन्न पत्रों एवं संकलनों में रचनाएँ संकलित। कई पुस्तकें प्रकाशनार्थ तैयार। पता : के० ८।१०, विविहटिया, वाराणसी।

सम्पादक 'प्रभात'। 'हिन्दू राष्ट्रकवि' की उपाधि प्राप्त। समस्यापूर्ति पर २००० रु० का पुरस्कार प्राप्त। कई पुस्तके प्रकाशित। पता: विभागीय मंत्री, म० प्र० प्रान्तीय हिन्दू महासभा, भोपाल।

**गौरीशंकर कपूर**—शिक्षा : एम० ए०। लेखन-मुख्यत : कहानियाँ। विभिन्न पत्रों में प्रकाशन। 'अणिमा' के सह-सम्पादक। पता : पी० २७०, पर्णश्री पल्ली, वनमाली नस्कर रोड, वेहाला, कलकत्ता—३४।



**गौरीशंकर द्विवेदी 'शंकर'**—जन्म : १९५३, सवत् वि०। ताल वेहट [झाँसी]। विविध विधाओं में लेखन कार्य। लगभग तीन दर्जन पुस्तकें प्रकाशित। विभिन्न पत्रों में प्राय : प्रकाशन। पता-शंकर निवास, झांसी।

**गौरीशंकर मिश्र 'द्विजेन्द्र'**—जन्म : १९१३। शिक्षा : एम० ए०। विविध विधाओं में लेखन कार्य। अनेक पुस्तकें प्रकाशित, वर्तमान टी० ए० बी० कालेज, भागलपुर। पता : भंडारी चक, वौसी, भागलपुर।

**गौरीशंकर सिंह 'सेंगर**—जन्म : १९०८, जाम. [वलिया] शिक्षा : एम० ए०, साहित्यरत्न। विविध विधाओं में लेखन। पता: संस्कृत प्राध्यापक, तिलकधारी महाविद्यालय, जौनपुर।

## [ घ ]

**घनश्याम अस्थाना**—जन्म : १ नवम्बर, १९२९, आगरा। शिक्षा : एम० ए०। प्रवक्ता-अंग्रेजी विभाग, आगरा कालेज, आगरा। मुख्यत : कविता-सृजन। प्रतिष्ठित पत्रों में प्रकाशन। पता : ४३१९, गोकुलपुरा, आगरा।

**घनश्याम अग्रवाल**—जन्म : १ अप्रैल, १९४०, जरवरा [म० प्र०] लेखन : कहानी, कविता। कई पुस्तकें प्रकाशित। विभिन्न पत्रों में प्राय: प्रकाशन। प्राध्यापक, हिन्दी विभाग, धर्मेन्द्रसिंह आर्टस एण्ड ए० एम० पी० ला० कालेज, राजकोट [गुजरात]।

**घनश्याम प्रसाद 'शलभ'**—जन्म : २१ अगस्त, १९२९। शिक्षा : एम० ए०। विविध विधाओं में लेखन। कई पुस्तकें प्रकाशित। पता : प्रोफेसर, राजकीय महाविद्यालय, भीलवाड़ा [राज०]।

**घासीराम परिहार**—जन्म : २ जुलाई, १९२२। शिक्षा : एम० ए० [इतिहास], [राजनीति विज्ञान]। विविध विधाओं में लेखन। कई पुस्तकें प्रकाशित। पता : अध्यक्ष, इतिहास एवं राजनीति विज्ञान विभाग, राजकीय कालेज, श्री गंगानगर [राज०]।

**घनश्यामदास पालीवाल**—जन्म : ३ अक्टूबर १९३५, कंचौसी [इटावा] शिक्षा : एम० ए०। लेखन-निबंध, रेखा चित्र, गीत, कविता, कहानी, अनुवाद। विभिन्न पत्रों में प्रकाशन। पता : गवर्नमेंट डिग्री कालेज, धौलपुर [राज०]।

## [ च ]

**चन्द्रकला मित्तल [श्रीमती]**—शिक्षा : एम० ए०। लेखन : साहित्य की विविध विधाएं। कई पुस्तकें प्रकाशित। विभिन्न पत्रों एवम् संकलनों में रचनाएँ संकलित। पता : म्युनिसिपल महिला इन्टर कालेज, हरिद्वार।

**चन्द्रकाँता सिंह**—जन्म : १ जुलाई, १९३१। शिक्षा : एम० ए०। कई संस्थाओं के साहित्य मन्त्री एवम् सदस्य। दैनिक 'प्रदीप' के सह-सम्पादक। कई पुस्तकें प्रकाशित। पता : अध्यक्ष-हिन्दी विभाग, संत जेवियर्स कालेज, हजारीबाग।

**चन्द्रकिरण सोनरेक्सा [श्रीमती]**—जन्म : १९२०, नौशहरा [पेशावर]। लेखन : कहानी। कई पुस्तकें प्रकाशित। रूसी भाषा में भी एक संग्रह प्रकाशित। पता : आकाशवाणी केन्द्र, लखनऊ।

**चन्द्र किशोर गुप्त**—जन्म : १९३४। लेखन : कविता, कहानी, उपन्यास। तीन-चार पुस्तकें प्रकाशित।

**चन्द्र कुमार खन्ना**—जन्म : २५ नवम्बर, १९३९। शिक्षा : एम० ए०। एस० डी० कालेज में अंग्रेजी के प्रवक्ता। लेखन : कविता, कहानी, एकांकी। विभिन्न पत्रों एवम् संकलनों में रचनाएँ संकलित। पता : एस० डी० कालेज, खागा [ फतेहपुर ]।



चन्द्रदेव सिंह—जन्म : १६५८ वि० संवत्, इन्दारा [आजमगढ़]। विभिन्न पत्रों व संकलनों में रचनाएँ संकलित। राष्ट्रीय कविताएँ मुख्य रूप से लिखते हैं। कई पुस्तकें प्रकाशित। पता : साहित्य-सदन, इन्दारा [आजमगढ़]

चन्द्रधर शर्मा—जन्म : २१ जनवरी, १६२०, कोटा। शिक्षा : एम० ए०, एल-एल० बी०, डी० फिल्०, डी० लिट्०। आचार्य तथा अध्यक्ष दर्शन विभाग, जबलपुर विश्वविद्यालय। लेखन : कविता, दर्शन साहित्य। कई पुस्तकें प्रकाशित। अंग्रेजी में भी लिखते हैं। अनेक देशों का भ्रमण। पता : जबलपुर विश्वविद्यालय, जबलपुर।

चंद्रनाथ मिश्र 'भ्रमर'—जन्म : जून, १६२५, दरभंगा। शिक्षा। व्याकरणाचार्य। साहित्य की विविध विधाओं में लेखन कार्य : कई पुस्तकें प्रकाशित। वर्तमान में प्राध्यापक। पता : मिश्र टोला, दरभंगा, [ बिहार ]।

चन्द्रप्रकाश अग्रवाल—जन्म : १४ दिसम्बर, १६१५। शिक्षा : एम० ए०, एल-एल० बी०। पी-एच० डी० के शोध में संलग्न। लेखन : एकांकी, उपन्यास, कहानी, लेख। विभिन्न पत्रों व संकलनों में रचनाएँ संकलित।

चन्द्र प्रकाश वर्मा—जन्म : ६ जनवरी, १६१७, सिहोरा [ जबलपुर ]। शिक्षा : बी० ए०, एल० टी०। विविध विधाओं में लेखन कार्य। कई पुस्तकें प्रकाशित हो चुकी हैं। पता : पोस्ट ग्रेजुएट ट्रेनिंग कालेज, ग्वालियर।

चन्द्रप्रकाश सिंह 'कुंवर'—जन्म : १६१०, सीतापुर। शिक्षा : एम० ए०। हिन्दी के प्रतिनिधि कवि। कई पुस्तकें प्रकाशित हो चुकी हैं। कई रचनाएँ पुरस्कृत। वर्तमान में अध्यक्ष, हिन्दी विभाग, बड़ौदा विश्वविद्यालय, बड़ौदा [ गुजरात ]। पता : उद्यान बंगला, सयाजी बाग, बड़ौदा [गुजरात]

चन्द्रभान रावत [डा०]— जन्म : १६ जनवरी, १६२५, लोहबन। शिक्षा : एम० ए०, पी-एच० डी०। साहित्य की विविध विधाओं में लेखन कार्य। कई पुस्तकें प्रकाशित। पता : प्राध्यापक, हिन्दी विभाग, वेंकटेश्वर विश्वविद्यालय, तिरुपति [ आ० प्र० ]

**चन्द्रभाल ओझा**—जन्म : गोरखपुर। शिक्षा : एम० ए०, एल० टी०। विविध विधाओं में लेखन कार्य। तुलसी इण्टर कालेज के पूर्व प्रधानाचार्य। कई पुस्तकें प्रकाशित। पता : जगन्नाथपुर, गोरखपुर।

**चन्द्रभूषण**—मुख्यतः कवि। विभिन्न पत्रों एवं संकलनों में प्रकाशन : कई पुस्तकें प्रकाशनार्थ तैयार।

**चन्द्रमुखी ओझा 'सुधा'**—जन्म : १९२४, २३ अप्रेल इलाहाबाद। मुख्यतः कविता-सृजन। कई पुस्तकें प्रकाशित। विभिन्न पत्रों एवं संकलनों में रचनाएँ संकलित। पता : सुधा प्रेस, रीवा [म० प्र०]।

**चन्द्रमोहन 'दिनेश'**—जन्म : १९४४, २९ सितम्बर, बदायूँ। मुख्यत : काव्य-सृजन। विभिन्न पत्रों एवं संकलनों में रचनाएँ संकलित। पता : मोहन विला, रोशनगंज, शाहजहाँपुर।

**चन्द्रमोहन 'हिमकर'**—जन्म : १९२३, २३ दिसम्बर। शिक्षाः एम० ए०। सभी विधाओं में लेखन कार्य। कई पुस्तकें प्रकाशित। विभिन्न पत्रों एवं संकलनों में रचनाएँ संकलित। पता : तेली सदन, बाबू मुहल्ला, अजमेर।



**चन्द्ररेखा वर्मा**—जन्म : १९३६, मैनपुरी। शिक्षा : बी० ए०, साहित्यरत्न, साहित्यालंकार। मुख्यतः कविता सृजन। विभिन्न पत्रों एवं संकलनों में रचनाएं संग्रहीत। पता : द्वारा डा० मनमोहनसिंह, गाँधीनगर, टपरा, झाँसी [उ० प्र०]।

**चन्द्रवती ऋषभसेन जैन**—जन्म : १९०९, १० मई। मुख्यतः कविता-सृजन। विभिन्न पत्रों एवं संकलनों में रचनाएं प्रकाशित। 'दीदी' मासिक की पूर्व प्रधान सम्पादिका। पता : प्रीतम कैसल, देहरादून।

**चन्द्रवीर शर्मा 'शैलज' [डा०]**—जन्म : १९३४, ३० जून लांक [मुजफ्फरनगर]। शिक्षा : बी० एस-सी०, एम० ए०, साहित्यरत्न, पी-एच० डी०। लेखन : कहानी, कविता, उपन्यास, समीक्षा। कई पुस्तकें प्रकाशित। पता : सी० एफ० टी० आर० आई०, मैसूर-२।

**चन्द्र शेखर [डा०]**—शिक्षा : एम० ए०, पी-एच० डी०। 'त्रिकोण की भुजाएँ' तथा 'कमल और केतकी' पर पंजाब भाषा विभाग से १३०० रु० के पुरस्कार प्राप्त। सभी विधाओं में लेखन। पता : अध्यक्ष, हिन्दी विभाग, लायलपुर खालसा कालेज, जालंधर।



**चन्द्रशेखर दुबे**—जन्म : १९२४। 'सतवंती' प्रकाशित पुस्तक। विभिन्न विधाओं में लेखन कार्य। कई संकलनों में रचनाएँ संग्रहीत। पता : एल० जी० ४, तिलकनगर, इन्दौर।



**चन्द्रा भारिल्ल**—कहानी लेखिका। विभिन्न पत्रों में प्रकाशन। कई पुस्तकें प्रकाशनार्थ तैयार। पता : द्वारा श्री ज्ञान भारिल्ल 'शिविरा पत्रिका', बीकानेर।

**चन्द्रावती लखनपाल**—शिक्षा : एम० ए०, बी० टी०। महादेवी कन्या पाठशाला इण्टर कालेज तथा कन्या गुरुकुल की पूर्व प्राचार्या। दो बार राज्य सभा की सदस्य निर्वाचित। सत्याग्रह संग्राम में एक वर्ष का कारावास। शिक्षा मनोविज्ञान पर १२०० रु० का मंगलाप्रसाद पारितोषिक तथा 'स्त्रियों की स्थिति' पर ५०० रु० का सेक्सरिया पुरस्कार प्राप्त। पता: विद्या विहार, ४ बलबीर रोड, देहरादून।

**चन्द्रिका प्रकाश मिश्र**—जन्म : १९०२, संचेड़ी, कानपुर। लगभग १५ वर्ष तक प्राध्यापक। ८ वर्ष तक केन्द्रीय पुस्तकालय के ग्रंथपाल। विविध विधाओं में लेखन कार्य। कई पुस्तकें प्रकाशित। पता : आंग्रे का बाजार, लश्कर, ग्वालियर।

**चन्द्रेश शोला**—जन्म : १९४४, १ अगस्त। लेखन : मुख्यतः कविता। विभिन्न पत्रों एवं संकलनों में रचनाएँ संकलित। पता : करगी रोड, बिलासपुर [म० प्र०]



**चन्द्रसेन विराट**—जन्म : १९३६, ३ दिसम्बर। प्रारम्भ से अन्त तक प्रथम श्रेणी में उत्तीर्ण। हिन्दी के प्रमुख गीतकार। विभिन्न पत्रों एवम् संकलनों में रचनाएँ संग्रहीत। कई पुस्तकें प्रकाशनार्थ तैयार। पता : अलिराजपुर [म० प्र०]

**चन्द्रेश्वर कर्ण**— जन्म : , १९४०, २ अक्तूबर बुधनगर [मुजफ्फरपुर]। वर्तमान: पुस्तकालयाध्यक्ष, जिला केन्द्रीय पुस्तकालय, डाल्टनगंज [विहार]। लेखन : कविता, कहानी, निबन्ध, आलोचना और लोक-साहित्य। कई पुस्तकें प्रकाशित। पता: आलोक संगम, डाल्टनगंज, [विहार]

**चन्द्रोदय सिंह राज**— जन्म : १९३४, १ जून। मुख्यतः कहानी लेखक। विभिन्न पत्रों व संकलनों में प्रकाशन। वर्तमान में अध्यापक। पता : द्वारा, भारद्वाज, साहित्य निकेतन, मन्दसौर।

**चन्दूलाल वर्मा**— जन्म : १९०२, भिवानी। शिक्षा : साहित्यरत्न। व्यवसाय : पुस्तक प्रकाशन। विविध विधाओं में लेखन कार्य। अनेक पुस्तकें प्रकाशित हो चुकी हैं। पता : चन्द्र कार्यालय, भिवानी [हरियाणा]

**चक्रधर झा**— जन्म : १९०६, ३० अक्टूबर। शिक्षा : साहित्यालंकार। विभिन्न पत्रों में प्रकाशन। कई पुस्तकें प्रकाशनार्थ तैयार। पता : प्रधानाध्यापक, वलबड्डा वोर्ड माध्यमिक विद्यालय, संथाल परगना।

**चक्रधर प्रसाद सिंह 'मृदुल'**—जन्म : १९३६, १ मई हसुआ। शिक्षा : साहित्यभूषण, अलंकार। लेखन : कविता, कहानी और उपन्यास। लगभग एक दर्जन पुस्तकें प्रकाशित हो चुकी हैं। कई प्रकाशनार्थ तैयार। पता : कवि-निवास, हसुआ [ पटना ]



**चक्रधर शर्मा**—जन्म : १९३१, २७ दिसम्बर। शिक्षा : एम० ए०, साहित्यरत्न, साहित्यालंकार, आयुर्वेदरत्न, आयुर्वेदाचार्य। १९४२ के आंदोलन में कारावास। लेखन : कविता, आलोचना। कई पुस्तकें प्रकाशित। पता : पतिआंवा, पाईविगहा [ विहार ]

**चक्रवर्ती** [ डा० ]— जन्म : १९३१, १ दिसम्बर, जमशेदपुर। शिक्षा : एम० ए०, पी-एच० डी०। प्राध्यापक, हिन्दी विभाग, उस्मानिया विश्वविद्यालय, हैदराबाद। लेखन : काव्य, उपन्यास, नाटक और समीक्षा। कई पुस्तकें प्रकाशित। पता : ९२/८ ए, डावटन रोड, वोलारम [ आ० प्र० ]

**चच्चन चतुर्वेदी**— जन्म : १९१५, २९ अगस्त, सिवान [ छपरा ]। वर्तमान अध्यापक। कई पुस्तकें प्रकाशित। पता : ४८१, महौली की पौर, मथुरा।

**चतुर्भुज सिंह मामोरिया** [डा०]—जन्म : १९२१, ११ नवम्बर, नाथवाड़ा [ राजस्थान ]। शिक्षा : एम० ए०, पी-एच० डी०। अनेक संस्थाओं के संस्थापक सदस्य। अनेक पाठ्य पुस्तकें प्रकाशित। उत्तर प्रदेश सरकार द्वारा एक वार ७०० रुपये और दूसरी वार ५०० रुपये का पुरस्कार प्राप्त। वर्तमान में महाराजा भूपाल कालिज, उदयपुर में वाणिज्य व भूगोल के प्राध्यापक। पता : मामोरिया कुटीर, १९९ भूपालपुर, उदयपुर [ राजस्थान ]

**चतुर्भुजसिंह 'भ्रमर'**—जन्म : १९१६। विभिन्न साहित्यिक संस्थाओं के मंत्री और सभापति। सभी विधाओं में लेखन-कार्य। अनेक संकलनों एवं पत्रों में रचनाएँ प्रकाशित। पता : भ्रमर भारती भवन, नवगांई [मुंगेर]।



**चम्पालाल सिंघई 'पुरन्दर'**—जन्म : १९१९, ६ फरवरी, चन्देरी [गुना] शिक्षा : एम० ए०, बी० एड०, साहित्यरत्न। वर्त० शिक्षक उ० मा० विद्यालय। लेखन : कविता, कहानी, लेख। फुटकर प्रकाशन। पता : द्वारा चौधरी रज्जूलाल जी मोतीलालजी, अशोकनगर, गुना [ म० प्र० ]।

**चमनलाल जैन**—जन्म : १९४२, २७ जुलाई, श्रीनगर। शिक्षा : एम० ए० [प्रथम वर्ष]। हायर सैकेण्ड्री स्कूल में अध्यापन। लेखक, सम्पादक। सभी विधाओं में लेखन कार्य। विभिन्न पत्रों एवं संकलनों में रचनाएँ संकलित। पता : द्वारा श्री फतेहचन्द्र, मकान नं० ५८, वार्ड नं० २, पी० ओ० कठूआ [जम्मू]।

**चरनसरन 'नाज'**—जन्म : १६२४, २३ जुलाई। शिक्षा : एम० ए०। लेखन : कविता, कहानी, उपन्यास। कई पुस्तकें प्रकाशित। राष्ट्रीय एवं अन्तर्राष्ट्रीय अनेक पुरस्कार प्राप्त। पता : अध्यापक, सर्वोदय विद्यापीठ, सलोन, रायबरेली।

**चलिसानि सुब्बाराव** [डा०]—जन्म : १६२५, ५ नवम्बर, इन्टुपल्लि। शिक्षा : एम० ए० [हिन्दी], एम० ए० [दर्शन], पी-एच० डी०, साहित्यालंकार, साहित्यरत्न। कई संस्थाओं के अध्यक्ष एवं सदस्य रहे हैं। सभी विधाओं में लेखन कार्य। कई पुस्तकें प्रकाशित। पता : अध्यक्ष हिन्दी विभाग, दी हिन्दू कालेज, मछलीपट्टणाम [आ० प्र०]।

**चाँदमल अग्रवाल 'चन्द'**—जन्म : १६१६, २१ फरवरी औरंगाबाद। शिक्षा : एम० ए०, एल-एल० बी० साहित्यरत्न। लेखन-कविता, निबंध। पता : चन्द्रभवन, घावती, औरंगाबाद।

**चावलि सूर्यनारायण मूर्ति**—जन्म : १६२१, १२ सितम्बर शिक्षा : एम० ए०, साहित्यरत्न। विविध विधाओं में लेखन कार्य। कई पुस्तकें प्रकाशित। पता :—१४ मंगेश स्ट्रीट, त्यागनगर, मद्रास—१७।

**चिन्तामणि उपाध्याय** [डा०]—जन्म : १६२१, ८ जून उज्जैन। शिक्षा एम० ए०, पी-एच० डी०। विविध विधाओं में लेखन कार्य। कई पुस्तकें प्रकाशित। पता : हिन्दी अध्यापक, माधव कालेज, उज्जैन।

**चिन्तामणि शुक्ल**—जन्म : १६१० धौलपुर। शिक्षा : एम० ए० [राजनीति], एम० ए० [इतिहास], साहित्यालंकार। अनेक संस्थाओं के सदस्य। विविध विधाओं में लेखन। कई पुस्तकें प्रकाशित। पता : म्युनिसपल इण्टर कालेज, वृन्दावन [मथुरा]।

**चिन्मय चटर्जी** [डा०]—शिक्षा : एम० ए०, पी-एच० डी०। लेखन : निबंध। अंग्रेजी तथा बंगला में भी कई ग्रंथ लिखे हैं। पता : ज्योतिकुंज, मोतीनगर, लखनऊ।



**चिमनलाल,चलाना**—जन्म: १६४१, ११ अप्रैल। मुख्यत : व्यंग्य कहानियाँ लिखते हैं। विभिन्न पत्रों एवं संकलनों में रचनाएं संकलित। पता : ५२, ई० ब्लॉक, श्री गंगानगर [राज०]।

चिरंजीलाल झा—जन्म: १९१४, ८ दिसम्बर हाथरस। शिक्षा : एम० ए०। चित्रकला सम्बन्धी ६ पुस्तकें प्रकाशित। पता : १०२, नयागंज, गाजियाबाद।



चिरंजीलाल माथुर 'पंकज'—जन्म : जुलाई १९२६, शिक्षा : बी० ए०, केसरी, ज्वाला, कलम, प्रभा, के पूर्व सम्पादक। लेखन : कविता, कहानी, आलोचना, एकांकी, कई पुस्तकें प्रकाशित। कृषि विभाग राजस्थान के सहायक सूचना अधिकारी। पता : मुंशी जयलाल का रास्ता, जयपुर।



चित्रभूषण श्रीवास्तव 'विदग्ध'—जन्म : १९२७, २३ मार्च मण्डला [म० प्र०] शिक्षा : एम० ए०। हिन्दी के प्रतिनिधि कवि। प्रतिष्ठित पत्रों एवं संकलनों में रचनाएँ प्रकाशित। कई पुस्तकें शीघ्र प्रकाश्यः। पता : प्रिंसिपल शा० उ० मा० शाला, सराईपाली [रायपुर] म० प्र०।

चैतन्यगोपाल 'निर्भय' [डा०]—जन्म : १९३५, १०, नवम्बर, उज्जैन। शिक्षा : एम० ए०, पी-एच० डी०। सभी विधाओं में लेखन। पता : प्राध्यापक, शा० उ० मा० विद्यालय, बांगरोद जि० रतलाम।



चैतन्यदेव 'मिलिन्द'—जन्म : १९१६, १ दिसम्बर देवनारी [आगरा] विविध विधाओं में लेखन कार्य। कई पुस्तकें प्रकाशित। स्वातन्त्र्य संग्राम में तीन बार जेल यात्रा। पता : हिन्दी विभाग, अहीर कालेज, रेवाड़ी [हरियाणा]।

चौथमल कीर्तनीय—जन्म : १९३५, १७ अगस्त शिक्षा-इण्टर। कई संस्थाओं के मंत्री, सदस्य। लेखन: काव्य। विभिन्न पत्रों में प्रकाशन। पता: सम्पादक ,पाक्षिक' शेखावटी, रामगढ़, सीकर [राज०]।

चौधरी शेरजंग—जन्म : १९१०, नाहन [सिरमोर] सभी विधाओं में लेखन कार्य। विभिन्न पत्रों में प्रकाशन। पता : खैबर पास मार्केट, अलीपुर रोड, दिल्ली।

[ छ ]

**छविनाथ त्रिपाठी** [डा०]—जन्म : १९२३, १५ अगस्त, सीकरपुर-गुठनी [ छपरा ]। शिक्षा : एम० ए०, पी-एच० डी०, शास्त्राचार्य [ स्वर्ण-पदक प्राप्त ], साहित्यरत्न । कई संस्थाओं के संस्थापक, मन्त्री। विविध विधाओं में लेखन कार्य। कई पुस्तकें प्रकाशित। पता : हिन्दी विभाग, कुरुक्षेत्र विश्वविद्यालय, कुरुक्षेत्र [ हरियाणा ]

**छविनाथ मिश्र**—जन्म : १९२८। शिक्षा : साहित्याचार्य, साहित्य-रत्न, एम० ए० [ स्वर्ण पदक प्राप्त ]। विविध विधाओं में लेखन कार्य। कई पुस्तकें प्रकाशित। पता : प्राध्यापक, हिन्दी विभाग, सेन्ट कोलम्बा कालेज, हजारीबाग [ बिहार ]

**छीतरमल सोनी**—जन्म : १९३३, ७ फरवरी, मुरैना। शिक्षा : इंटर, साहित्यरत्न। लेखन : काव्य। विभिन्न संकलनों व पत्रों में प्रकाशन। पता : प्रधानाध्यापक, प्रा० विद्यालय, उत्तमपुरा [ मुरैना ]

**छेदीलाल गुप्त**—जन्म : १९२८, ७ अगस्त, कलकत्ता। लेखन : अनुवाद, पत्रकारिता। कई पुस्तकें प्रकाशित। पता : ५ बी, साहा लेन, कलकत्ता—७।

**छोटेलाल विलथरे 'सिद्ध'**—जन्म : १९२०, ९ जनवरी। शिक्षा : एम० ए०, साहित्यरत्न। विविध विधाओं में लेखन कार्य। कई पुस्तकें प्रकाशित। आप चित्रकार भी हैं। 'सम्राट पृथ्वीराज चौहान' चित्र पर १५१ रु० का पुरस्कार प्राप्त। वर्तमान अध्यक्ष, हिन्दी विभाग, वैष्णव उच्चतर विद्यालय। पता : ७, शनिगली, इन्दौर।

**छैलबिहारी दीक्षित 'कंटक'**—शिक्षा : एम० ए०, साहित्यरत्न। अनेक संस्थाओं के संस्थापक, अध्यक्ष व सदस्य। विविध विधाओं में लेखन कार्य। संध्या, प्रभात, प्रताप के भूतपूर्व प्रधान सम्पादक। अनेक पुरस्कार प्राप्त। पता : नवाबगंज, कानपुर।

**छैलबिहारी गुप्त, 'राकेश'** [डा०]—जन्म : १९१९, २१ अगस्त। शिक्षा : एम० ए०, पी-एच० डी०। विविध विधाओं में लेखन कार्य। कई पुस्तकें प्रकाशित। पता : अध्यक्ष, हिन्दी विभाग, काशीनरेश राजकीय स्नातकोत्तर महाविद्यालय, ज्ञानपुर, वाराणसी।

**छोटेलाल आग्नेय**—जन्म : १९३५, २४ जनवरी । शिक्षा : एम० ए०, एल-एल० बी० । विभिन्न पत्रों में प्रकाशन । पता : चिन्तामणि भवन, सागर [ म० प्र० ]

[ ज ]

**जगतप्रकाश माथुर**—जन्म : १९१४, ६ नवम्बर, जोधपुर । मुख्यतः कविता सृजन । विभिन्न पत्रों एवं संकलनों में रचनाएँ संकलित । कई पुस्तकें प्रकाशनार्थ तैयार । पता : उप-जिलाधीश, पाली [मारवाड़] ।

**जगदम्बा प्रसाद त्यागी**—जन्म : १९१६, १८ अक्तूबर, जौरा [मुरैना] । मुख्यतः काव्य सृजन । कई पुस्तकें प्रकाशित । वर्तमान में उद्योग विभाग म० प्र० शासन इन्दौर में सहायक संचालक । पता : सहायक संचालक, उद्योग विभाग, मध्य प्रदेश शासन, इन्दौर-२ ।

**जगदीश अतृप्त**—जन्म : १९३५, १ मार्च बहराइच । लेखन : कविता, निबंध । दो पुस्तकें प्रकाशित । विभिन्न पत्रों एवं संकलनों में रचनाएँ प्रकाशित । पता : अध्यक्ष, हिन्दी विभाग, किसान डिग्री कालेज, बहराइच ।

**जगदीश कुमार**—जन्म : १९३६, ३१ अगस्त । शिक्षा : एम० ए० । शोध कार्य में संलग्न । लेखन : आलोचना, निबंध । पता : प्राध्यापक, हिन्दी विभाग, पी० जी० डी० ए० वी० कालेज, नई दिल्ली ।

**जगदीश गुप्त [डा०]**—नई कविता के प्रमुख कवि । आधुनिक चित्रकला के प्रतिष्ठित चित्रकार । पता : हिन्दी प्राध्यापक, प्रयाग विश्वविद्यालय, प्रयाग ।

**जगदीशचन्द्र गोयल**—जन्म : १९३३, २० नवम्बर । वर्त० विकास अधिकारी जीवन बीमा निगम । मुख्यतः कविता सृजन । दो पुस्तकें प्रकाशित । पता : हाथी दरवाजा, बड़ा बाजार, मथुरा ।



**जगदीशचन्द्र जैन [डा०]**—जन्म: १९०९, २० जनवरी, बसेड़ा [मुजफ्फरनगर] । शिक्षा : एम० ए०, पी-एच० डी० । वर्त० अध्यक्ष, हिन्दी विभाग, रामनारायण रुइया कालेज, बम्बई । पीकिंग, लंका, मलाया, हॉगकाँग, नेपाल, सोवियत संघ, जर्मन,

चेकोस्लोवाकिया की यात्रा। विविध विधाओं में लेखन कार्य। अनेक पुस्तकें प्रकाशित। 'प्राकृत साहित्य का इतिहास' पर ५०० रु० तथा सोवियत भूमि नेहरू पुरस्कार ८०० रु० का प्राप्त। पता : २८, शिवाजी पार्क, बम्बई।

**जगदीश चतुर्वेदी**—जन्म : १९३३, १३ जनवरी ग्वालियर। मुख्यतः काव्य सृजन। 'प्रारम्भ-संग्रह' के सम्पादक। वर्त० अनुसंधान सहायक केन्द्रीय हिन्दी निदेशालय, दिल्ली। पता : ९।२ ईस्ट पटेल नगर, नई दिल्ली-१२।

**जगदीश 'जीत'**—जन्म : १९४३, ६ मई, डेरा इस्माइलखाँ [पाकिस्तान] वर्त० शासकीय सेवा-साहित्य अकादमी, नई दिल्ली। मुख्यतः कविता लेखन। पता : ए-२०।८ राणाप्रताप बाग, नई दिल्ली-६।

**जगदीशचन्द मिश्र 'आचार्य'**—जन्म : संवत् १९५६, देववन्द [सहारनपुर] शिक्षा : कविरत्न, आयुर्वेदाचार्य, साहित्यशास्त्री। लेखन : कहानी, उपन्यास, एकांकी, निबंध। अनेक पुस्तकें प्रकाशित। पता : आरोग्य भवन फार्मेसी, पंसारी बाजार, सहारनपुर।

**जगदीशचान्द मिश्र 'सुयश'**—१९२९, १५ जनवरी। शिक्षा : बी० ए०, साहित्याचार्य तथा व्याकरण शास्त्री। लेखन : कविता, निबंध, आलोचना। कई पुस्तकें प्रकाशित। पता : अध्यापक पब्लिक हाईस्कूल, सूर्यगढ़ा [मुंगेर]।

**जगदीश चन्द शास्त्री**— जन्म : १९०८, मखन [मुजफ्फरपुर]। शिक्षा : शास्त्री, काव्यतीर्थ, विद्या-वाचस्पति, एम० ए०। कई संस्थाओं के पूर्व संचालक। लेखन : कहानी, उपन्यास। कई पुस्तकें प्रकाशित। पता : उप-प्राचार्य, सादूल पब्लिक स्कूल, बीकानेर।

**जगदीश 'ज्योति'**—जन्म : १९४०, १२ जनवरी। शिक्षा : एम० ए०। लेखन : कविता, कहानी और निबन्ध। विभिन्न पत्रों व संकलनों में रचनाएँ संग्रहीत। पता : ग्राम पो० श्रीपुररौता, वाया कुमार खण्ड, जिला सहर्षा [बिहार]

**जगदीश द्विवेदी**—जन्म : १९३८, १ मई मनासा [मन्दसौर]। शिक्षा : इण्टरमीडियेट। शिक्षक, माध्यामिक विद्यालय पिपलौन [मन्दसौर]। लेखन : कविता। फुटकर प्रकाशन। पता : द्वारा श्री नृत्य गोपाल मन्दिर मानसा, जिला मन्दसौर [म०प्र०]

**जगदीशनारायण त्रिपाठी** [ डा० ]— जन्म : १९३०, ३० जुलाई। शिक्षा : एम० ए०, पी-एच० डी०। मुख्यतः आलोचक। कई पुस्तकें प्रकाशित। अंग्रेजी से भी अनेक अनुवाद किये हैं। पता : अध्यक्ष, हिन्दी विभाग, राजा डी० एन० डिग्री कालेज, नाभा [ पंजाब ]

**जगदीश परमार** — जन्म : १९३०, २८ दिसम्बर। तसीमों [ धौलपुर ]। शिक्षा : इण्टरमीडिएट, विशारद, सिद्धान्तरत्न। शिक्षक, जे० सी० एम० जूनियर कालेज, विरलानगर, ग्वालियर। लेखन : गीत। चित्रकार। पता : १६०/२, नई वस्ती, तानसेन मार्ग, विरलानगर-४, ग्वालियर।

**जगदीश प्रसाद अग्रवाल**— जन्म : १९३६, २१ मार्च। शिक्षा : वी-एस० सी०। विविध विधाओं में लेखन कार्य। कई पुस्तकें प्रकाशनार्थ तैयार। पता : अध्यक्ष, जन्तु विज्ञान विभाग, राजकीय कालेज, नाभा [ पंजाब ]



**जगदीशप्रसाद 'उज्जवल'**— जन्म : १९३९, ३ जनवरी, मलसीसर [ झुंझनू ]। शिक्षा : वी० ए०। लेखन : गीत और कहानियाँ। कई पुस्तकें प्रकाशनार्थ तैयार। पता : राजकीय क्षेत्रीय पुस्तकालय, बीकानेर [ राजस्थान ]

**जगदीशप्रसाद शर्मा** [डा०]—जन्म : १९३५, २३ मार्च, करौली [ राजस्थान ]' शिक्षा : एम० ए०, पी-एच० डी०। लेखन : आलोचना, निवन्ध। व्याख्याता, हिन्दी विभाग, जोधपुर विश्वविद्यालय। पता : ४४८, १ वी० रोड, सरदारपुर, जोधपुर।

**जगदीशप्रसाद शर्मा**— जन्म : १९३८, १ जुलाई, वलदेव [मथुरा]। शिक्षा : इण्टरमीडिएट। कई संस्थाओं के मन्त्री। लेखन : कविता, कहानी। विभिन्न पत्रों में प्रकाशन। पता : मुहल्ला फतेहगंज, पो० वलदेव [ मथुरा ]



**जगदीश श्रीवास्तव**— जन्म : १९३७, १५ नवम्बर, विदिशा। शिक्षा : वी० ए०, वी० एड०, साहित्यरत्न। लेखन : कविता, कहानी और निवन्ध। विभिन्न पत्रों एवम् संकलनों में रचनाएँ प्रकाशित। पता : रावजी-पथ, सिरोंज [ मध्य प्रदेश ]

**भीखन लाल आत्रेय** [डा०]—जन्म: १८९७, २४ सितम्बर। शिक्षा: एम० ए०, डी० लिट०। कई विभिन्न संस्थाओं के सभासद। अमरीका, जापान, योरोप, इंगलैंड, चीन, वर्मा, स्याम, लंका आदि देशों में 'विरला अध्यापक' के रूप में व्याख्याता। विदेशों से सम्माननीय विद्वान। कई ग्रंथों के लेखक। पूर्व अध्यक्ष, दर्शन-मनोविज्ञान विभाग, काशी विश्वविद्यालय। पता: आत्रेय निवास, कुटालगाँव, राजपुर, देहरादून [उ० प्र०]।

**भीम पांडिया**—जन्म: १९२९, १९ जुलाई। स्फुट रचनाएँ। राजस्थान साहित्य अकादमी के संकलन के एक कवि। पता—अध्यापक, नगरपालिका विद्यालय, आशापुर, नया शहर, बीकानेर।



**भीष्म सिंह चौहान**— जन्म: १९२६, १८ जून। विभिन्न पदों पर कार्य। ८ पुस्तकें प्रकाशित। राज्य सरकारों द्वारा लगभग सभी पुस्तकें स्वीकृत। अनेक गीतों के रिकार्ड बने। सयुक्त राष्ट्रसंघ 'विश्वशाँति' दिवस पर अमरीका से गीत प्रसारित। पता: १२/१४, नार्थ टी० टी० नगर, भोपाल।

**भुवनेश्वर गौड़**—जन्म १९१४, २३ जुलाई। शिक्षा: एम० ए०, सा० रत्न। पूर्व सह सम्पादक 'चांद'। राजकीय कोश' उ० प्र० सरकार तथा 'साहित्य विभाग' के सम्पादक रहकर 'आकार-ग्रंथमाला, विड़ला ग्रंथमाला आदि का संपादन। आचार्यों द्वारा प्रदिपादित 'भाषा की शब्द शक्ति' पर शोध कार्यरत। पता—प्राध्यापक, प्रशिक्षण विभाग, बुद्ध डिग्री कालेज, कुशीनगर, देवरिया।

**भुवनेश्वर नाथ मिश्र 'माधव'**—जन्म: १९१२, १२ फरवरी। शिक्षा-एम० ए०, पी-एच० डी०। अनेक महत्त्वपूर्ण पदों पर कार्य किया। लगभग १२ ग्रथों के लेखक। पता: रीडर, मगध विश्वविद्यालय, गया।

**भुवनेश्वर प्रसाद सिंह 'भुवनेश'**—जन्म: १९३४, २ अप्रेल। अब तक ४ पुस्तकें प्रकाशित। 'निर्वासिता' महाकाव्य की रचना में व्यस्त।

**भुवनेश्वर मिश्र 'भुवन'**—जन्म: १९०७। शिक्षा एम० ए०, एल टी०। त्रैमासिक 'आशा' के पूर्व संपादक। लगभग १२ पुस्तकें प्रकाशित। पता: अध्यक्ष, हिन्दी विभाग, डेविड हेयर ट्रेनिंग कालेज, कलकत्ता-१९।

**भोजराज लखेरा**— जन्म : १९४०, ८ जून। अब तक दो पुस्तकें प्रकाशित हो चुकी हैं। अभी कई पुस्तकें अप्रकाशित हैं। पता : सरस्वती प्रकाशन, ३९ दक्षिण मिलौनीगंज, मस्जिद के पास, हनुमानताल, जबलपुर।



**भोलादास राजौरिया**— जन्म : १९३८, १ जुलाई, शिकोहाबाद, जिला मैनपुरी। शिक्षा: एम० ए०, साहित्य-रत्न। केवल एक पुस्तक प्रकाशित। पता : प्रधानाचार्य, श्री नेहरू माण्टेसरी जूनियर हाई स्कूल, कलक्ट्री रोड, आगरा।



**भोलानन्द मिश्र 'अमरेन्द्र' [डा०]**— जन्म : १९२६, ५ जनवरी। शिक्षा : एम० ए०, साहित्यरत्न। विभिन्न संस्थाओं के पदाधिकारी। कई पुस्तकें प्रकाशित। कई महापुरुषों से भेंट। पता : साहित्य निकेतन, चकफतेहा [ मुजफ्फरपुर ]।



**भोलानाथ 'भ्रमर' [ डा० ]**—जन्म : १९२४। शिक्षा : एम० ए०, डी० फिल०, डी० लिट्०। चार पुस्तकें प्रकाशित। उत्तर प्रदेश सरकार से पुरस्कृत। आप हिन्दी के प्रमुख साहित्यकार हैं। पता : अध्यक्ष, हिन्दी विभाग, महारानी लाल कुंअरि डिग्री कालेज, बलरामपुर।

**भोलानाथ विम्ब**— जन्म : १९२१, १४ नवम्बर। आपकी एक पुस्तक प्रकाशित हो चुकी हैं। 'भारती' व 'विनोद' के पूर्व सम्पादक रहे हैं। पता : सह-सम्पादक, मासिक 'ज्ञानोदय', १८ ए, ब्रेबोर्न रोड, कलकत्ता—१।

**भोला प्रसाद जायसवाल**— जन्म : १९३३। मासिक पत्रिका 'उपा' के प्रकाशक और सम्पादक। पूर्व संवाददाता, प्रमुख समाचार समिति, हिन्दुस्तान समाचार। स्फुट प्रकाशन। सम्प्रति होम्योपैथिक चिकित्सक। पता : चिकित्सक, मारवाड़ी दातव्य औषधालय, बेतिया, चम्पारण [ बिहार ]।

**भोला शंकर व्यास [डा०]**— जन्म : १९२४। शिक्षा: एम० ए०, डी० लिट्०। कई विविध विषयक पुस्तकें प्रकाशित। उत्तर प्रदेश शासन की

हिन्दी समिति द्वारा बार बार पुरस्कृत हुए हैं। विभिन्न संस्थाओं के पदाधिकारी। द्वैपायन उपनाम के कवि। पता : रीडर, हिन्दी विभाग, काशी विश्वविद्यालय, वाराणसी।

[ म ]

**मंगलदेव शास्त्री** [डा०]—जन्म। १६०६, शिक्षा : एम० ए०, शास्त्री, एम० ओ० एल०, डी०फिल्०। पूर्व आचार्य, गवर्नमेंट कालेज, बनारस, संस्कृत कालेज की परीक्षाओं के पूर्व रजिस्ट्रार, उप कुलपति-संस्कृत विश्वविद्यालय, वाराणसी। अनेक पुस्तकें प्रकाशित। पता : इंगिलशिया लाइन, बनारस कैण्ट।

**मंगल मेहता** [डा०]—जन्म : १६३१, ३१ अक्टूबर, जीरन [म० प्र०]। शिक्षा : एम० ए० पी-एच० डी०। सम्प्रति : व्याख्याता, ब्र० प्र० संस्था [मन्दसौर]। लेखन : *कविता, कहानी, उपन्यास, आलोचना।* कई पुस्तकें प्रकाशित। पता : शान्ता-भवन, नई बस्ती—१, मन्दसौर [म० प्र०]।

**मंगल सक्सेना**—जन्म : १६३६, १४ मई, बीकानेर। मुख्यत : कवि। कई पुस्तकें प्रकाशित। पता : सचिव, राजस्थान साहित्य अकादमी, उदयपुर।

**मंजुश्री दत्त** [कुमारी]—जन्म : १६४४, १४, दिसम्बर, बांका [भागलपुर]। लेखन : कविता, गीत। फुटकर प्रकाशन। पताः वर्कर्स कालेज, जमशेदपुर।

**मक्खनलाल शर्मा** [डा०]—जन्म : १६२५, शिक्षा : एम० ए० [हिन्दी एवं अंग्रेजी], पी-एच० डी०। [डा० मुंशीराम स्वर्ण पदक एम० ए० में प्राप्त] लेखन : निबंध। अनेक पुस्तकें प्रकाशित। पता : २, उत्तर विजयनगर, आगरा।

**मणिकामोहनी** [श्रीमती]—जन्म : १६४०, २० मई। शिक्षा ; एम० ए०। लेखन : काव्य। विभिन्न पत्रों एवं संकलनों में प्रकाशन। पता : २४४२, नाईवाड़ा, दिल्ली—६।

**मथुरा प्रसाद अग्रवाल 'पतंग'**—जन्म : १९२७, १४ दिसम्बर, उठाला वल्लभनगर। शिक्षा : एम० ए०, बी० एड० । विविध विधाओं में लेखन । अनेक पुस्तकें प्रकाशित । पता : उपप्राचार्य एवं हिन्दी विभागाध्यक्ष, गवर्नमेंट कालेज, डूंगरपुर [राज०] ।

**मथुराप्रसाद दुबे 'कुलदीप' [डा०]**—जन्म : १९३३, ५ जनवरी। शिक्षा : एम० ए०, पी-एच० डी० । अनेक संस्थाओं के अध्यक्ष, मंत्री। विदेश यात्रा की है। विविध विधाओं में लेखन। अनेक पुस्तकें प्रकाशित। पता : दीपलोक ; बी० ५१, लाजपतकुंज, आगरा।

**मथुरा प्रसाद सिंह**—जन्म : १९१०। शिक्षा: साहित्यरत्न, एम० ए०। कई संस्थाओं के मंत्री, सदस्य, विविध विधाओं में लेखन कार्य। पता : प्राचार्य, राजेन्द्र महाविद्यालय, मेवदह, बिरजू मिलकी, पटना।

**मथुराप्रसादसिंह 'अनुज'**—जन्म : १९२९, केन्दुआर [भागलपुर]। शिक्षा : बी० ए०, साहित्यालंकार; साहित्यशास्त्री, सर० लिब० एस० सी०। पत्रकारिता, लेखन कई पुस्तकें प्रकाशित। पता : पुस्तकाध्यक्ष, इण्डियन आयल कारपोरेशन लि०, बरौनी तेल शोधक, पो० बरौनी जि० मुंगेर [बिहार]।

**मदनगोपाल गुप्त [डा०]**—जन्म : १९३०, २१ अप्रैल। शिक्षा : एम० ए०, पी-एच० डी०, साहित्यरत्न। कई पत्रों के पूर्व सम्पादक। विविध विधाओं में लेखन कार्य। कई पुस्तकें प्रकाशित। पता : हिन्दी विभाग, म० स० विश्वविश्वविद्यालय, बड़ौदा [गुजरात]।

**मदन गोपाल चांडक**—जन्म : १९८४ वि०, खाडौन [म० प्र०] लेखन : कविता, कहानी। विभिन्न पत्रों एवं संकलनों में प्रकाशन। पता : खाडौन, पो० छातैर वाया-भोपाल, बरेली [म० प्र०]।



**मदनमोहन 'उपेन्द्र'**—जन्म : १९३४, ८ सितम्बर-तिरखा, [जलेसर उ० प्र०]। लेखन : कहानी, निबंध, कविता। एक पुस्तक प्रकाशित। विभिन्न पत्रों में प्रकाशन। पता : नहर कार्यालय, मथुरा [उ० प्र०]।

मदनमोहन जावलिया—जन्म : १६३०, १२ नवम्बर। शिक्षा : एम० ए०, शास्त्री, बी० एड०। मुख्यतः कवि। कई पुस्तकें प्रकाशित। विभिन्न पत्रों एवं संकलनों में रचनाएँ संग्रहीत। पता : प्राध्यापक, राजकीय उच्चतर माध्यमिक विद्यालय, बदनोर, भीलवाड़ा [राजस्थान]।

मदनमोहन 'तरुण—जन्म : जहानाबाद [गया]। लेखन : कविता। अभिनय, चित्रकला में रुचि। विभिन्न पत्रों एवं संकलनों में रचनाएँ प्रकाशित। पता : परमानन्द औषधालय, जहानाबाद [गया] बिहार।

मदनलाल वर्मा—शिक्षा : एम० ए०। लेखन : कविता, कहानी, निबंध, समीक्षा। 'समाज बोलता है' चर्चित पुस्तक। विभिन्न पत्रों में प्रकाशन। पता : केन्द्रीय हिन्दी संस्थान, न्यू आगरा।

मदममोहन व्यास—जन्म : १६४०, १ दिसम्बर, मुरादाबाद। संप्रतिः अध्यापन। मुख्यतः कवि। पता : पचपेड़ा, कटघर, मुरादाबाद [उ० प्र०]।

मदनमोहन श्रीवास्तव—जन्म : १६४७, २० अगस्त, तरवारा, छपरा [बिहार]। विभिन्न विधाओं में लेखन कार्य। विभिन्न पत्रों में प्रकाशन। पता : क्वार्टर नं० एल० ४/१७, 'ए' रोड, टेल्को कॉलोनी, पो० टेल्को वर्क्स जि० जमशेदपुर-४।

मदनमोहन शर्मा—जन्म : १६१८, ६ सितम्बर। शिक्षा : एम० ए०। विविध विषयक लेखन। कई पुस्तकें प्रकाशित। पता : प्रकाशन विभाग, राष्ट्रभाषा प्रचार समिति, हिन्दीनगर, वर्धा [महाराष्ट्र]।

मदन लाल जोशी— जन्म : १६२४। शिक्षा : व्याकरण-शास्त्री, साहित्यरत्न, मैट्रिक। लेखन : बालोपयोगी, निबन्ध, आलोचना, कहानी, कविता इत्यादि। पता : अध्यापक, जीवाजीगंज, मन्दसौर [ म० प्र० ]।

मदन लाल 'मदन'—जन्म : १६३६, १२ मार्च, पक्का लारान [ प० पाकिस्तान ]। शिक्षा : बी० ए०, बी० एड्०। लेखन : कविता, कहानी, लेख। विभिन्न पत्रों में प्रकाशन। पता : मुख्याध्यापक, राजकीय माध्यमिक विद्यालय, गतौली, जींद [ हरियाणा ]।

**मदन वात्स्यायन**— जन्म : १९२२। लेखन : नई कविता के कवि। 'तीसरा सप्तक' के कवि। विभिन्न पत्रों में स्फुट प्रकाशन हुआ है। पता : सिन्दरी।

**मदन साहित्य भूषण**— १९२०, २ जनवरी, शिवहर [मुजफ्फरपुर]। शिक्षा : साहित्याचार्य, साहित्यालंकार, साहित्य वाचस्पति, शास्त्री। लेखन: कविता, कहानी, निबंध, आलोचना और नाटक। कई पुस्तकें प्रकाशित हो चुकी हैं। विभिन्न संकलनों व पत्र-पत्रिकाओं में आपकी रचनाएँ प्रकाशित होती रहती हैं। पता : ग्राम व पोस्ट शिवहर, जिला मुजफ्फरपुर [ बिहार ] ।

**मदन लाल शर्मा [डा०]**— जन्म : १९०९। शिक्षा : साहित्यरत्न, प्रभाकर, आयुर्वेद विशारद, एल० एच० एम० एस०। लेखन : कहानी, नाटक, निबंध, उपन्यास। अनेक पुस्तकें प्रकाशित। पता : शर्मन फार्मेसी, गिरदीकोट, जोधपुर।



**मदन शर्मा 'राकेश'**—जन्म : १९३८, ५ सितम्बर। शिक्षा : एम० ए०। लेखन : कविता, कहानी, निबन्ध। फुटकर प्रकाशन। पता : १६, शामसिंह बिल्डिंग, रूलदू-भठा, शिमला-१।

**मधु अग्रवाल**—जन्म : १९३०, मेरठ। शिक्षा : एम० ए०, एल० टी०। लेखन : काव्य। विभिन्न पत्रों में प्रकाशन। आर्य कला इण्टर कालेज में वाइस प्रिंसिपल। पता : 'अवन्तिका : ८२४, प्यारेलाल शर्मा रोड, मेरठ।

**मधुकर [डा०]**—जन्म : १९२७, १५ जनवरी, ग्वालियर। शिक्षा : एम० ए०। लेखन : काव्य। कई पुस्तकें प्रकाशित। पता : अवनि अम्बर, पुखरायाँ, कानपुर।

**मधुकर अष्ठाना**—जन्म : १९३४, १७ अक्टूबर, मझगाँवा [आजमगढ़]। शिक्षा : एम० ए०। लेखन : गीत। विभिन्न पत्रों एवं संकलनों में रचनाएँ प्रकाशित। पता : मलेरिया विभाग, आजमगढ़।

मधुछन्दादास गुप्ता [श्रीमती]—जन्म : १४४२, १७ अगस्त, वाराणसी। शिक्षा : एम० ए० [संस्कृत] लेखन : कविता, कहानी विभिन्न संकलनों में प्रकाशन। पता : भारत स्मृति भवन, सी० ३०३३, मलदहिया, वाराणसी।

मधु पाण्डेय [श्रीमती]—जन्म : १९४४, १३ अगस्त, नैनीताल। शिक्षा : बी० एस-सी० । लेखन : गीत। फुटकर प्रकाशन। पता : डा० हरिश्चन्द पाण्डेय, रीडर भूगर्भ विभाग, हिन्दू विश्वविद्यालय, वाराणसी:

मधुप पाण्डेय—जन्म : १९४१, परतवाड़ा [विदर्भ] । लेखन। कविता, कहानी, एकांकी। फुटकर प्रकाशन। पता : कला एवं वाणिज्य महाविद्यालय, कामठी [गुजरात]।



मधु भारतीय— जन्म : १९३४, चन्दौसी [मुरादाबाद]। शिक्षा : एम० ए०। एक गीत संग्रह प्रकाशित। मुख्यतः गीत सृजन। विभिन्न पत्रों एवं संकलनों में रचनाएँ संग्रहीत। पता : १७/९, शक्ति-नगर, दिल्ली—६।

मधुर शास्त्री— जन्म: १९८४ संवत्, अलीगढ़। मुख्यतः गीत सृजन। अनेक पत्रों व संकलनों में रचनाएँ प्रकाशित। पता : १५ मिन्टो रोड, नई दिल्ली।

मधुरिमा मिश्र [श्रीमती]— जन्म : १९४०, १ जून। शिक्षा : एम० ए० [समाज शास्त्र], एल० टी०। लेखन : कविता, सम्पादन। पता : मिश्र भवन, किदवई नगर, कानपुर।

मधु शुक्ला [श्रीमती]—जन्म : १९३२, १० अगस्त, लखीमपुरखीरी। शिक्षा : एम० ए०। लेखन : गीत। विभिन्न पत्रों व संकलनों में रचनाएँ संग्रहीत। पता : द्वारा श्री रामरत्न शुक्ल, स्कीम सेक्रेटरी, नगर महा-पालिका, कानपुर।



**मधुसूदन चतुर्वेदी**—जन्म : १९१०, १० दिसम्बर, कमतरी [आगरा]। शिक्षा : बी० एस-सी०, एम० ए० । पो० ग्रे० स० इन ऐजुकेशन लंदन विश्वविद्यालय । लेखन : निबन्ध, कहानी, कविता । अनेक पुस्तकें प्रकाशित । पता : प्रधानाचार्य, राजा बहादुर सर बंशीलाल बालिका विद्यालय, बेगम बाजार, हैदराबाद ।

**मनमोहन खन्ना 'सरल'** [डा०]— जन्म : नजीराबाद [बिजनौर] । शिक्षा : एम० ए०, पी-एच० डी० । विविध विधाओं में लेखन कार्य । कई पुस्तकें प्रकाशित । पता : ३८/३२४, एच० पी० एस० कालोनी, गोरेगाँव, बम्बई-६२ ।

**मनोरमा गायकवाड़** [कुमारी]—शिक्षा : एम० ए०, एल० टी० । लेखन : विविध विधाओं में । फुटकर प्रकाशन । पता : प्राचार्या, उच्चतर माध्यमिक कन्या विद्यालय, शिवपुरी ।

**मनोहरलाल उनियाल 'श्रीमन्'**—जन्म : १९१९ । कई साहित्यिक संस्थाओं से सम्बद्ध । विविध विधाओं में लेखन । कई पुस्तकें प्रकाशित । पता : ३३ ए, चकरोता रोड, देहरादून ।



**मनोहर शर्मा 'रिपु'**—जन्म : १९४१ । शिक्षा : बी० ए०, बी० टी० । वर्तमान अध्यापक । लेखन : कविता, कहानी, निबंध । तीन पुस्तकें प्रकाशित । विभिन्न पत्रों में प्रकाशन । पता : म० न० ३०२९, गली नं० ४, रणजीतनगर, नई दिल्ली-१२ ।

**ममता अग्रवाल** [श्रीमती]—जन्म : १९४१, मथुरा । शिक्षा : एम० ए० । लेखन : कहानी, कविता । विभिन्न पत्रों एवं संकलनों में रचनाएँ संकलित । पता : २५/३९, शक्तिनगर, दिल्ली-६ ।

**मलखानसिंह सिसौदिया**—जन्म : १६२१, ४ सितम्बर। शिक्षा : एम० ए०। पी-एच० डी० के शोध में संलग्न। लेखन : कविता, कहानी, आलोचना। कई पुस्तकें प्रकाशित। 'शूली और शान्ति' [खण्ड काव्य] उ० प्र० शासन द्वारा पुरस्कृत। कई पुस्तकें प्रकाशनार्थ तैयार। अनेक संस्थाओं से सम्बद्ध। पता : प्रिंसिपल, अ० स० आर्य इण्टर कालेज, एटा।

**मस्तराम देहाती**—जन्म : १६२५, १० जौलाई, पाली, [हरदोई]। लेखन : काव्य। विभिन्न संकलनों एवं पत्रों में प्रकाशन। पता : औषधालय,पाली [हरदोई]



**महात्म्यसिंह चौहान**—जन्म : १६०८, ३० दिसम्बर। शिक्षा : सी० टी०, साहित्यरत्न। 'पुष्प' 'हीरा मोती' 'विद्यार्थी' तथा पाठ्य पुस्तकें प्रकाशित। पता—अध्यापक, रूंगटा उच्चतर माध्यमिक विद्यालय, चाईबासा [बिहार]

**महात्म 'विनोद'**—जन्म : १६३६, १ जुलाई। शिक्षा : एम० ए०। लेखन : काव्य। दो पुस्तकें प्रकाशित। पता : हिन्दी अध्यापक, गाँधी स्मारक इंटर कालेज, बरदह [आजमगढ़]।

**महादेवी वर्मा**—जन्म : १६०७, फर्रुखाबाद। शिक्षा : एम० ए० [संस्कृत] लेखन : कविता। हिन्दी की सर्वश्रेष्ठ कवयित्री। अनेक पुस्तकें प्रकाशित। आचार्य, महिला विद्यापीठ, संस्थापिका : साहित्यकार संसद। पता : इलाहाबाद।

**महावीर प्रसाद सिंह 'माधव'**—जन्म : १६२६, खडगपुर [मुंगेर] लेखन : कविता, कहानी, एकांकी। विभिन्न पत्रों एवं संकलनों में रचनाएं पता : साहित्य-सदन, कर्णगढ़ मझगाईं, पो० हवेली खड़गपुर [मुंगेर]



**मनमोहन गौतम** [डा०]—जन्म : १६१८, २४ जनवरी, कठौली [प्रयाग]। शिक्षा : एम० ए०, पी-एच० डी०। विविध विधाओं में लेखन कार्य। अनेक पुस्तकें प्रकाशित। वर्त० प्राध्यापक, दिल्ली कालेज। पता : ११४७, शोरा कोठी, सब्जी मण्डी, दिल्ली।

**मनमोहन 'सरल'**—जन्म : १६३४, २८ दिसम्बर, नजीबाबाद। शिक्षा : एम० ए०, बी० एस-सी०। लेखन : कहानी, कविता। कई पुस्तकें प्रकाशित। वर्त० सहायक सम्पादक 'धर्मयुग साप्ताहिक'। पता : ३८/३२८, उन्नतनगर, गोरेगाँव, बम्बई-६२।

**मनमोहन सहगल** [डा०]—जन्म : १६३२, १५ अप्रैल, इन्दौर। शिक्षा : एम० ए०, बी० टी०, पी-एच० डी०। विविध विधाओं में लेखन। अनेक पुस्तकें प्रकाशित। पता : ११८६, बी० कृष्णनगर, भावनगर [गुजरात]

**मनमोहिनी** [श्रीमती]—जन्म : १६३३, सुरेन्द्र नगर, कच्छ [गुजरात] शिक्षा : बी० ए०, बी० एड०। लेखन : काव्य 'लहर' की सम्पादिका पता : कचहरी रोड, अजमेर [राज०]

**मनहर चौहान**—जन्म : १६३६, १० अगस्त। लेखन : उपन्यास,। कहानी। अनेक पुस्तकें प्रकाशित। पता : जे० ११८, कीर्तिनगर, नई दिल्ली-१५।



**मन्नू भन्डारी** [श्रीमती] जन्म : १६३०, शिक्षा : एम० ए०। श्री राजेन्द्र यादव की धर्मपत्नी। लेखन : कहानी, उपन्यास। कई पुस्तकें प्रकाशित। पता : प्राध्यापिका, रानी बिड़ला गर्ल्स कालेज, कलकत्ता।

**मनोरंजन**—जन्म : १६००, १० अक्टूबर, उमराव [शाहाबाद] लेखन : काव्य, विभिन्न पत्रों एवं संकलनों में रचनाएँ प्रकाशित। पता : उपकुलपति, हिन्दी विद्यापीठ, देवघर-वैधनाथ धाम [विहार]

**महावीरप्रसाद श्रीवास्तव 'अनुरागी'**—जन्म : १६००, १३ अगस्त, लोहानीपुर [रायबरेली] लेखन : कविता, आलोचना । फुटकर प्रकाशन। पता : द्वारा डा० देवकी नन्दन श्रीवास्तव, प्राणकुटी, शिवपुरी, गौतम बुद्ध मार्ग, लखनऊ ।



**महावीर शर्मा 'मधु'**—साहित्य की विविध विद्याओं में लिखते हैं। फुटकर प्रकाशन। दो पुस्तकें प्रकाशनार्थ तैयार। पता : मण्डी वामोरा [जिला सागर]।

**महीपसिंह**—जन्म : १६३०, १५ अगस्त । शिक्षा : एम० ए०। लेखन : कहानी, उपन्यास। कई पुस्तकें प्रकाशित। पता : प्राध्यापक, हिन्दी विभाग, खालसा कालेज, बम्बई—१६ ।

**महेन्द्र कार्तिकेय,**—जन्म : १६४१, २५ मार्च, लोहता [वाराणसी] लेखन : कविता। पत्रकारिता। दो पुस्तकें प्रकाशित । पता : दुर्गा-निवास, पलई सरोवर रोड, बम्बई—७६ ।

**महेन्द्र कुलश्रेष्ठ**—जन्म ; १६३६। वर्त० सम्पादक अंग्रेजी विभाग, वैदिक शोध- संस्थान [होशियारपुर] विविध विषयक लेखन। कई पुस्तकें प्रकाशित। पता : साधु आश्रम, होशियारपुर।

**महेन्द्रप्रताप**—जन्म : १६२३, २२ अगस्त, सोनहला [बनारस]। लेखन : कविता, कहानी। विभिन्न पत्रों एवं संकलनों में रचनाएँ संग्रहीत। पता : अध्यक्ष, हिन्दी विभाग, के० जी० के० कालेज, मुरादाबाद ।





**महेन्द्र भटनागर [डा०]**—जन्म : १६२६, २ जून, झाँसी। लेखन : कविता, आलोचना। क पुस्तकें प्रकाशित। विभिन्न संकलनों एवं पत्रों रचनाएँ प्रकाशित, पता : गोपाल भवन, जीवाजी गंज, लश्कर [मध्य प्रदेश]।

**महेन्द्र भल्ला**—जन्म: १६३३, ३१ दिसम्बर, हरगोविन्दपुर [पंजाब]। लेखन, कविता। फुटकर प्रकाशन। पता: ३२/२६, ईस्ट पटेल नगर, नई दिल्ली।

**महेन्द्र मानावत**—जन्म: १६३७, १३ नवम्बर, कानोड़ [राजस्थान] शिक्षा: एम० ए०। वर्तमान खोज अधिकारी, भारतीय लोक कला मण्डल [उदयपुर]। लेखन, संस्कृत विषयक। कई पुस्तकें प्रकाशित। पता: भण्डारियों की घाटी, उदयपुर [राजस्थान]।

**महेन्द्र रायजादा**—जन्म: १६२७, १ अगस्त। शिक्षा: एम० ए०, साहित्यरत्न। लेखन: कविता, कहानी, निबंध, आलोचना। दो पुस्तकें प्रकाशित। पता: अध्यक्ष, हिन्दी विभाग, सनातन धर्म राजकीय महाविद्यालय, बयावर [राजस्थान]।



**महेन्द्रसागर प्रचंडिया [डा०]**—जन्म: १६३२, १२ सितम्बर। शिक्षा: एम० ए०, पी-एच० डी०; साहित्यालंकार। विविध विषयक लेखन। कई पुस्तकें प्रकाशित। पता: अध्यक्ष, हिन्दी विभाग, बारहसैनी कालेज, अलीगढ़।

**महेश्वर दयाल शर्मा**—जन्म: १६२४, १५ अक्टूबर; गुलौर [बदायूँ] लेखन: कविता। फुटकर प्रकाशन। पता: बारहसैनी कालेज, चन्दौसी [मुरादाबाद]।

**महेश्वरप्रसाद सिंह**—जन्म: १६३३, कुवाड़ी। शिक्षा: एम० ए०। लेखन: कविता, कहानी, निबंध। फुटकर प्रकाशन। पता: हिन्दी व्याख्याता, डी० एस० कालेज, कटिहार [पूर्णियां] बिहार।

**महेशचन्द्र**—जन्म: १६१८, १६ नवम्बर; प्रयाग। शिक्षा: एम० ए०, बी० एस-सी०। वर्त० रीडर, अर्थशास्त्र, प्रयाग विश्वविद्यालय। अर्थशास्त्र सम्बन्धी अनेक पुस्तकें प्रकाशित। पता: ३७८/१६३, ममफोर्डगंज, इलाहाबाद—२।

**महेशचन्द्र शर्मा वैद्य**—जन्म: १६३६, १० अक्टूबर; जयपुर। लेखन, कविता, कहानी, निबंध। फुटकर प्रकाशन। पता: श्री लक्ष्मी आयुर्वेदिक फार्मेसी, हल्दियों का रास्ता, जयपुर।



**महेशचन्द्र 'सरल'**—जन्म : १९२२, २० जौलाई। कई पत्रों के पूर्व सम्पादक। लेखन : कविता, कहानी, निबंध। अनेक पुस्तकें प्रकाशित। विभिन्न पत्रों एवं संकलनों में रचनाएँ संग्रहीत। पता : सरलगृह, हरदोई।

**महेशचन्द्र सोती**—जन्म : १९३१, २९ जनवरी। शिक्षा : इण्टर। लेखन : कहानी। दो पुस्तकें प्रकाशित। विभिन्न पत्रों एवं संकलनों में रचनाएँ संकलित। पता : द्वारा : इंडियन आक्सीजन लि०, नई दिल्ली—१५।



**महेश मिस्त्री**—जन्म : १९३४, ३१ जनवरी। शिक्षा : एम० ए०, डिप० इन-एड०। विविध विषयक लेखन। फुटकर प्रकाशन। पता : प्राध्यापक, मारवाड़ी बहुउद्देशीय उ० विद्यालय, चक्रधरपुर [सिंहभूमि]।

**महेशशरण जौहरी 'ललित'**—जन्म : १९२२, १३ मई; उज्जैन। लेखन : कविता। कई पुस्तकें प्रकाशित। पता : चिन्तन गृह प्रकाशन, ढाबा पथ, उज्जैन।

**महेश सन्तोषी**—जन्म : १९३५, १४ नवम्बर; भिण्ड। लेखन : काव्य। विभिन्न पत्रों एवं संकलनों में रचनाएँ संकलित। पता : तिलक चौकी, विदिशा [मध्य प्रदेश]।

**माधवलाल व्यास 'गुणवंत' [डा०]**—जन्म : १९३९ मई, नागपुर। शिक्षा : बी० ए०, पी-एच० डी०। विविध विषयक लेखन। फुटकर प्रकाशन। पता : संगीत व्याख्याता, श्रीराम संगीत महाविद्यालय, रायपुर।

**मार्कण्डेय**—जन्म : १९३१, मई, बराई केराकत [जौनपुर]। लेखन : गीत। एक पुस्तक प्रकाशित। विभिन्न पत्रों एवं संकलनों में रचनाएँ संकलित। पता : २-डी, मिन्टो रोड, इलाबाद।

**माणकचन्द्र चौरसिया 'चन्द्र'**—जन्म : १६२२, ६ जुलाई, अजमेर। सम्पादक 'भविष्य प्रकाश', 'ओसवाल समाज'। लेखन : कविता। फुटकर प्रकाशन। पता : लाखन कोठी, अजमेर [राजस्थान]।

**माणकचन्द्र 'नाहर'**—जन्म : १६४४, ३ नवम्बर; भोजारु [राजस्थान]। लेखन : कविता। फुटकर प्रकाशन। पता : ७६, डा० बीसेन्ट रोड, मद्रास—१४।



**मार्तंड दामोदर पुत्तकें**—जन्म : १६८४, २८ दिसम्बर, इंदौर। लेखन : भक्ति साहित्य। हिन्दी और मराठी में कई पुस्तकें प्रकाशित। फुटकर प्रकाशन। पता : डाक्टर पुत्तकें का दवाखाना, नया बाजार, लश्कर।

**माधव शर्मा**—जन्म १८३७, ६ फरवरी, रतननगर [चुरु-राजस्थान]। लेखन : कविता, कहानी, उपन्यास। दो पुस्तकें प्रकाशित। पता : मानव भारती, चुरु [राजस्थान]।

**माधवसिंह दीपक कुँवर**—जन्म : १६३०, २७ जुलाई, झालवाड़ा। शिक्षा : एम० ए०। लेखन : गीत। अनेक पुस्तकें प्रकाशित। पता : जेड ३६, वेस्ट पटेल नगर, नई, दिल्ली—१२।



**माधवाचार्य दीपचंद आचार्य**—जन्म : १६०७, ३ अक्टूबर, बलदेव [मथुरा]। अनेक संस्थाओं के अध्यक्ष, सदस्य रहे हैं। विविध विधाओं में लेखन कार्य। अनेक पुस्तकें प्रकाशित। पता: जर्मन सिल्वर बिल्डिंग, ५ माला, दूसरा मोईवाड़ा, भोलेश्वर, बम्बई।

**माध्वी कुमारी [डा०]**—जन्म : १६३२, ३० अक्टूबर, इलाहाबाद। शिक्षा : एम० ए०, पी-एच० डी०। लेखन : कहानी, उपन्यास। कई पुस्तकें प्रकाशित। पता : प्राध्यापिका, रानी वीमेंस कालेज, राँची [बिहार]।

**माधुरी शर्मा [श्रीमती]**—जन्म : १६४८, २४ अक्टूबर, जगदलपुर [बस्तर]। लेखन : कहानी, कविता। फुटकर प्रकाशन। पता : द्वारा डा० आर० एस० शर्मा, संजीवन फार्मेसी, जगदलपुर, बस्तर [मध्य प्रदेश]।

**माधवी श्रीवास्तव 'रेण' [श्रीमती]**—जन्म: २००२ संवत् रीवानगर। शिक्षा : बी० एस-सी०। लेखन : कविता, निबंध। फुटकर प्रकाशन। पता : देवीघाट, उपरहटी, रीवा [मध्य प्रदेश]।

**मायाराम 'पतंग**—जन्म : १६४०, २ फरवरी, बुलन्दशहर। शिक्षा : इण्टर, साहित्यरत्न। लेखन : कविता। फुटकर प्रकाशन। पता : एन० ४०२, कस्तूरबा नगर, नई दिल्ली—३।

**माया रानी टण्डन [डा०]**—जन्म : १६३७, २७ जनवरी, आगरा। शिक्षा : एम० ए०, पी-एच० डी०। लेखन : मुख्यतः आलोचना। कई ग्रन्थ प्रकाशित हो चुके हैं। 'अष्टछाप काव्य का सांस्कृतिक मूल्यांकन' पर ५०० रुपये का पुरस्कार प्राप्त। पता : भोला निकेतन, सोधी टोला, चौक, लखनऊ—३।



**मालती जोशी [श्रीमती]**—जन्म : १६३४, ४ जून, औरंगाबाद। शिक्षा : एम० ए०। पत्र-पत्रिकाओं में प्रकाशन। आकाशवाणी से प्रसारण। अनेक संकलनों में रचनाएँ संग्रहीत। पता : द्वारा श्री एस० आर० जोशी, असिस्टेंट इन्जीनियर, चम्बल कालोनी, जौरा, मुरैना।

**मालती सिरसीकर [श्रीमती]**—जन्म : १६३३, ४ मई, हरदा [मध्य प्रदेश]। लेखन : कहानी, कविता। दो पुस्तकें प्रकाशित। पता : ई–६६, मोतीबाग नं. १, नई दिल्ली।

**मालती श्रीवास्तव [श्रीमती]**—जन्म : १६३६, १ जुलाई, बहराइच। शिक्षा : एम० ए०। लेखन : कविता। विभिन्न पत्रों एवं संकलनों में रचनाएँ प्रकाशित। पता: द्वारा डा० ज्वालाप्रसाद श्रीवास्तव, कानूनगोपुरा, बहराइच [उ० प्र०]।

**मिथ्रेश्वर प्रधान**—जन्म : १६३४, ८ सितम्बर। शिक्षा : एम० ए०, एम० काम०, साहित्यरत्न। वर्तमान में मध्य प्रदेश शासन में विपणन अधिकारी के रूप में कार्यरत हैं। विविध विधाओं में लेखन। कई

पुस्तकें प्रकाशित हो चुकी हैं। पता : ३६, चित्रगुप्त गंज, भिण्ड [ मध्य प्रदेश ]।

**मिथिलेश कांति [डा०]**—जन्म : १६२६, १५ मई, बाराबंकी [उत्तर प्रदेश]। शिक्षा : एम० ए०, बी-एस० सी०, एल-एल० बी०, डी० फिल०, डिप्० एल० एस० जी०, डिप्० इन० एड०, साहित्यरत्न। वर्तमान हिन्दी विभागाध्यक्ष, नेतरहाट विद्यालय। लेखन : कविता, पाठालोचन एवं धर्म में काम तत्व। अनेक पुस्तकें प्रकाशित। हिन्दी के प्रमुख साहित्यकार। पता : अध्यक्ष, हिन्दी विभाग, नेतरहाट विद्यालय, नेतरहाट, राँची [ बिहार ]।

**मिश्रीलाल जैन 'तरंगित'**—जन्म : १६१५, २ जुलाई। शिक्षा : एम० ए०, एल-एल० बी०, साहित्यरत्न। लेखन : हास्य-व्यंग्य। अनेक पुस्तकें प्रकाशित। विभिन्न पत्र-पत्रिकाओं में प्रायः प्रकाशन। पता : सोहन प्रकाशन, ७४३, सरदार पुरा, बखत सागर तट, जोधपुर [राजस्थान] ।

**मुंशीराम शर्मा [डा०]**—जन्म : १६०१, ३० जनवरी। शिक्षा : एम० ए० [संस्कृत], एम० ए० [हिन्दी], पी-एच० डी०, डी० लिट०। भूतपूर्व अध्यक्ष, हिन्दी विभाग, डी० ए० वी० कालेज, कानपुर। लेखन : संध्या संगीत, सोम सुधा, जीवन गीत, सूर सौरभ, कबीर वचनामृत, जीवन दर्शन, आदि अनेक काव्य, अनुवादों का प्रकाशन। 'सूर सौरभ', 'भारतीय साधना', 'सूर साहित्य', और 'भक्ति का विकास' आदि पर उत्तर प्रदेश सरकार व अन्य संस्थाओं द्वारा पुरस्कार प्राप्त हुए हैं। पता : ८/१४१, आर्य नगर, कानपुर।

**मुक्ति नारायण त्रिवेदी 'बसन्तपुरी'**—जन्म : १६३२, १ जनवरी, मुजफ्फरनगर। शिक्षा : एम० ए०। लेखन : पत्र पत्रिकाओं में फुटकर प्रकाशन। आकाशवाणी के पटना केन्द्र से प्रसारण। मुस्कराते सपने, खिलाड़ी काका, सवेरा आदि रचनाएँ प्रकाशित। पता : पर्सनल विभाग, बरौनी तेल शोधक कारखाना, बरौनी, मुंगेर [बिहार]।



मुकन्द लाल माहेश्वरी— साहित्य की विविध विधाओं में लेखन कार्य। विभिन्न पत्रों एवं संकलनों में आपकी रचनाएँ संग्रहीत हैं। कई पुस्तकें प्रकाशनार्थ तैयार। पता : दी० व० वल्लभ दास महल, जबलपुर, मध्य प्रदेश।

मुकुन्द सिंह सिहर—जन्म : १६१३, दिसम्बर २०, सीकर। कविता कहानी, लेख एकांकी में रुचि। लगभग आधी दर्जन पुस्तकें प्रकाशित। पता : काला महल सूरज पोल बून्दी [राजस्थान]।

मुकन्दी लाल बैरिस्टर—जन्म : १८८५, गढ़वाल। आक्सफोर्ड वि० वि० से बैरिस्ट्री पास की। देशाटन, शिकार व फोटोग्राफरी में रुचि। मासिक पत्र-पत्रिकाओं में कला सम्बन्धी अनेक लेख मालाएँ प्रकाशित। भूतपूर्व संपादक प्रकाशन मासिक 'तरुण कुमार'। पता : भारती भवन, कोटद्वारा, गढ़वाली।

मुकुटबिहारी अग्रवाल—जन्म : १६१०, रायबरेली। सदाचार स्वास्थ्य, लगभग वैज्ञानिक रूप में 'उपयोगी बातें' 'विविध विज्ञान पर खोजें, आत्मा विज्ञान, आदि पुस्तकें प्रकाशित। पता : अमरसिंह महता, रायबरेली।

मुकुट बिहारीलाल 'खुशदिल, [डा०]—जन्म : संवत् १६६६, बछराँऊँ [मुरादाबाद]। शिक्षा : एम० ए०, बी० टी०, पी-एच० डी०। सम्पादक 'समाज-उत्थान'। शिक्षा : निबन्ध भाषा भारतीय पाठशालाओं में भूगोल शिक्षण आदि अनेक शिक्षा सम्बन्धी पुस्तकों का प्रकाशन। नए फूल, आकाशगंगा, युग दीपक आदि अनेक कविता संग्रह व कहानी संग्रह प्रकाशित। पता : प्राध्यापक शिक्षा विभाग, हिन्दू कालेज, मुरादाबाद।

मुकुटबिहारी 'सरोज'—जन्म : १६२६, जुलाई। शिक्षा : एम० ए०, साहित्यरत्न; । 'किनारे के पेड़' कविता संग्रह प्रकाशित। पता : खामगी, लश्कर।



**मुद्रा राक्षस**—जन्म : १६३३, २४ जून, लखनऊ। प्रसारण सेवा। लेखन में विशेष रुचि। रचनाओं का स्फुट रूप से प्रकाशन। पता : आकाशवाणी, नई दिल्ली।

**मुन्नालाल देवासे**—जन्म : १६३२, ३ अक्तूबर। कुछ ग्रन्थ व स्फुट कहानियाँ प्रकाशित। कहानी प्रतियोगिताओं में अनेक पुरस्कार प्राप्त। पता : अध्यापक, गांधी चौक, आर्वी, वर्धा।

**मुन्ना लाल मिश्र**—जन्म : १६३६, ५ फरवरी, गोंडा [उ० प्र०]। लेखन : 'ये दिल तुम्हारा है', 'मैं शादी नहीं करूंगी', 'सोते जागते रहो' आदि अनेक उपन्यास एवं अनेक कहानियाँ प्रकाशित। पता: सहायक स्टेशन मास्टर, फारबिसगंज, पूर्णियाँ, [बिहार]।

**मुन्नी लाल गुप्त**—जन्म १८६६, २५ दिसम्बर, सागर। सरस्वती वाचनालय के पुस्तकालयाध्यक्ष। लेखन : बाल बोध, बाल साथी, हमारे बापू, भारतीय ऐतिहासिक कहानियाँ आदि रचनाएँ प्रकाशित। पता : राम पुरा रोड, सागर।

**मुरलीधर झा**—जन्म : १६३१, ३१ मार्च, सहरसा। शिक्षा : एम० ए०। स्फुट निबन्ध, आलोचना, कहानियाँ आदि प्रकाशित। भागलपुर वि०वि० परिषद एवं विज्ञान अधिकारी। पता : हिन्दी प्राध्यापक, संथाल परगना, डिग्री कालेज, दुमका।

**मुरलीधर दिनोदिया**—जन्म : १६१०, दिनोद। शिक्षा : बी०ए० एल-एल०बी०। पत्र-पत्रिकाओं में लेख। पता : डा० दिनोद जि० हिसार' [हरयाणा]।

**मुरलीधर श्रीवास्तव [निर्झर]**—जन्म : १६३६, मढ़िया [टीकमगढ़]। शिक्षा : एम० ए०। लेखन : कविता, विभिन्न पत्रों में प्रकाशन। पता : पी०जी० बी०टी० महाविद्यालय, छतरपुर [म०प्र०]



**मुरलीधर श्रीवास्तव 'शेख'**—जन्म : १६११, ३१ मार्च, प्रयाग। शिक्षा : एम०ए०, एल-एल०बी०, साहित्यरत्न। 'मीराबाई का काव्य'

'विहारी की काव्य-साधना', 'दिनकर की काव्य साधना', 'मीरा-दर्शन' आदि अनेक पुस्तकों का प्रकाशन। पता—अध्यक्ष हिन्दी विभाग, राजेन्द्र कालेज, छपरा।

**मुरली मनोहर**—जन्म : १९१९। शिक्षाः एम० ए०। 'मैंने रिश्वत ली', 'शोक गीत' विचार श्रृंखला आदि पुस्तकें प्रकाशित। पता : सी० १४५, महानगर, लखनऊ।

**मुरली मनोहर प्रसाद**—जन्म : १९२५. २६ मार्च। शिक्षा : एम० ए० हिन्दी। शाहावाद, हिन्दी सा० सम्मेलन की 'कहानी गोष्ठी' के सभापति। स्फुट एकांकी एवं आलोचनात्मक लेख प्रकाशित। पता : प्राध्यापक हिन्दी विभाग, जैन कालेज, आरा।



**मुरारी राम चौधरी**—जन्म : १८९९, १० अगस्त। संपादक मासिक 'विजय' जलगाँव। सरस्वती पद्यावली, साहित्य-शारदा आदि रचनाएं प्रकाशित। पता : सुपरिन्टेन्डेन्ट, फ० ह० ले० वोर्डिग, जलगाँव।

**मुरारीलाल केडिया**—जन्म : १९१२। भूतपूर्व प्रकाशन, अर्थ एवं प्रचार मन्त्री ना० प्र० सभा [वाराणसी]। स्फुट प्रकाशन। श्री राम रतन अमर भवन के संस्थापक। पता—नंदन साहू लेन, वाराणसी।



**मुरारीलाल गोयल**—जन्म : १९३१, ३१ दिसम्वर, वुलंदशहर। शिक्षा : एम० ए०। अनेक संस्थाओं के पूर्व मंत्री, सदस्य। लेखन : निवंध। फुटकर प्रकाशन। पता : प्रधानाचार्य, वी० ए० वी० इण्टर कालेज, कासगंज [एटा]।

**मुरारीलाल शर्मा 'सुरस'** [डा०]—जन्म : १९२७, २ जनवरी। शिक्षा : एम० ए०, पी० एच० डी०, साहित्यरत्न। विभिन्न संस्थाओं के मन्त्री एवं सभापति। 'शशि गुप्त : एक अध्ययन', 'वक्तराज : एक अध्ययन' आदि पुस्तके प्रकाशित। पता : लाडली कटरा, आगरा।

**मूलचंद श्वेतांशु**—जन्म : १९३६, भरतपुर । लेखन : कविता । फुटकर प्रकाशन । पता : साहित्य सदन, स्टेशन, भरतपुर ।

**मूलचंद सेठिया**—जन्म: १९२४, २२ जून । शिक्षा : एम० ए०, साहित्यरत्न । स्फुट प्रकाशन । 'प्रेमचंद्रोत्तर हिन्दी उपन्यासों की यौन समस्याएँ' विषय पर शोध कार्यरत । पता : हिन्दी विभाग, बिड़ला आर्टस कालेज, पिलानी ।

**मूलजी मनुज शास्त्री**—जन्म : १९१०, ४ अगस्त । एम०ए० हिन्दी, संस्कृत, एम०ओ०एल०, प्रभाकर । लगभग आधी दर्जन पुस्तकें प्रकाशित । विभिन्न संस्थाओं द्वारा 'प्राइमर सेट' तथा 'शिवराल विजय' पर पुरस्कृत । अध्यक्ष हिन्दी विभाग, एम० बी० हा० सै० स्कूल, दिल्ली । पता : फ्लैट नं० १०, साउथ किदवई नगर मार्केट, नई दिल्ली—१ ।

**मूलवर्धन 'राजवंशी'**—जन्म : १९२९, ४ जुलाई । शिक्षा : एम० ए० हिन्दी, अंग्रेजी, संस्कृत, बी०एड० साहित्यरत्न । भूतपूर्व सहसम्पादक 'नव-संदेश' । विनय-पदावली, संक्षिप्त कृषि-शिक्षा, आधुनिक गद्य सँग्रह आदि रचनाएँ प्रकाशित । पी-एच०डी० के लिए शोध कार्यरत । पता : कल्याण भवन, रेलवे स्टेशन के पास, रतनगढ़ [राजस्थान] ।

**मूलाराम जोशी 'अशोक'**—जन्म : १९३४, होशंगाबाद । शिक्षा : एम० ए० अँग्रेजी । स्फुट प्रकाशन । पता : प्राध्यापक, अँग्रेजी विभाग, राजकीय बहुउद्देशीय उच्चतर माध्यमिक विद्यालय, आष्टा ।

**मेदीलाल आर्य**—जन्म : १९२५, २१ दिसम्बर । शिक्षा : बी० ए० बी०टी० । 'संघर्ष के स्वर' [कविता] प्रकाशित । पता : अध्यापक, हितकारिणी हाईस्कूल खरगपुर, पश्चिमी बंगाल ।

**मैथिली वल्लभ 'परिमल'**—जन्म : १९३६, १५ नवम्बर । शिक्षा : बी० ए० स्फुट प्रकाशन । राजेन्द्र पुस्तकालय एवं निराला परिषद पटना के संस्थापक एवं प्रबन्ध मंत्री । पता : हनुमान नगर, सुरसंड, मुजफ्फरपुर ।

**मोतीप्रसाद सिंह**—जन्म १९१२, १ फरवरी, हुसैनाबाद । शिक्षा : बी०एस-सी०, एम० एड० । कुछ शिक्षात्मक पुस्तकों का प्रकाशन । संचालक समन्दर साप्ताहिक, परीक्षा समाचार, डाल्टनगंज । पता : जिला शिक्षा पदाधिकारी, सहरसा, बिहार ।

**मोती बी० ए०**—जन्म : १६१६, अगस्त १, देवरिया [उत्तर प्रदेश]। निबंध लेखन। व अध्यापन में विशेष रुचि। पता : डिग्री कालेज, बरहज, देवरिया।

**मोतीलाल शर्मा 'विजय'**—जन्म : १६२१,। शिक्षा : शास्त्री, साहित्यरत्न। अनेक पत्रों का संपादन एवं अध्यापन कार्य। कोहलानरेश द्वारा स्वर्ण पदक प्राप्त। कुछ रचनाओं का प्रकाशन पता : अध्यापर, राजस्थान न्यू हायर सेकेन्ड्री स्कूल, अलवर [राजस्थान]।

**मोतीलाल त्रिपाठी 'अशांत'**—जन्म : १६२२, १०, नवम्बर शिक्षा : एम० ए०, टी०। प्रधानसंयकर त्रैमासिक। 'राजा बेटा' झांसी। फिल्मी गीत एवं संवाद लेखन : लगभग एक दर्जन कविता उपन्यास, कहानी आदि का प्रकाशन। पता : पुरानी नझाई, झांसी।

**मोतीसिंह [डा०]**—जन्म : १६१८, जुलाई वाराणसी। शिक्षा : एम० ए० हिन्दी; एल-एल० बी०, बी० टी०, पी-एच० डी०। 'कलचरल बैकग्राउन्ड ऑफ निपुर्ण स्कूल ऑफ पोइट्री' कामेमोरेशन वाल्यूम ऑफ राजर्षि उदयप्रसादसिंह तथा अन्य फुटकर लेख प्रकाशित। पता : प्राधानाचार्य डिग्री कालेज, गजीपुर।



**मोहन अम्बर**—जन्म : १६३८, ४, अक्टूबर रतलाम [मध्य प्रदेश]। 'सुनो तुम्हारे लिए' एकांकी प्रकाशित। पुस्तकालयाध्यक्ष श्रमजीवी वाचनालय, बिरलानगर, ग्वालियर। पता : ५६ सेवानगर. ग्वालियर।

**मोहन अवस्थी [डा०]**—जन्म : १६२६. २०, जनवरी फर्रुखाबाद [उत्तर प्रदेश]। शिक्षा : एम० ए० डी० फिल० महारथी; आधुनिक हिन्दी काव्य शिल्प; देखभाल कर चल !; निरालाकृत तुलसीदास टीका; आदि पुस्तकों का प्रकाशन। पता: हिन्दी विभाग, इलाहबाद वि० वि०, इलाहाबाद।

**मोहन कुमार नाथूसिंह 'तंवर'**—जन्म : १६२१, २६ अप्रैल, अजमेर। शिक्षा : एम० ए०, बी० टी०, शास्त्री, प्रभाकर। भूतपूर्व सम्पादक-प्रकाशक 'रोली राजपूत' और 'मजदूर नवजीवन', अजमेर। कुछ पुस्तकों का

प्रकाशन। पता : प्रधानाध्यापक, के० डी० ए० वी० मिडिल स्कूल, नगरा, अजमेर।



**मोहन गुप्त**—जन्म : १९३९, जुलाई। लेखन : विभिन्न पत्र पत्रिकाओं में प्रकाशन। 'टैक्स टाइम्स' के सम्पादक। खण्ड काव्य 'चूड़ावत', हिन्दू विधि, भारतीय सम्पत्ति का स्थानांतरण अधिनियम, भारतीय उत्तराधिकार अधिनियम आदि पुस्तकें प्रकाशित। पता : २५८, सुभापगंज, झाँसी [ उत्तर प्रदेश ] ।



**मोहन चोपड़ा**—जन्म : १९२१, २० जनवरी। शिक्षा : एम० ए० [अंग्रेजी]। प्रान्तीय साहित्यकार परिषद के उपप्रधान। सम्प्रति : अध्यक्ष, अंग्रेजी विभाग, दयानन्द कालेज, हिसार। पता : ८१ एस, माडल टाउन, हिसार।

**मोहन टण्डन 'मनमौजी'**—जन्म : १९३६, ५ अप्रैल। शिक्षा : बी० ए०। विभिन्न पत्र पत्रिकाओं में कविता, कहानी एवं लेख प्रकाशित हुये। कई संकलनों में कविताएँ संकलित हैं। हास्य रस की कविता लेखन में विशेष रुचि रखते हैं। पता : टण्डन निवास, किला रोड, भिन्ड [ म० प्र० ] ।

**मोहन भारतीय**—आयु लगभग २५ वर्ष। कविता, कहानी, निबन्ध आदि के लेखन में विशेष रुचि। कई साहित्य संकलनों में आपका कृतित्व संकलित है। पता : क्वार्टर नं० ८ अ, सड़क नं० १७, सेक्टर नं० २, भिलाई [ म० प्र० ] ।

**मोहन लाल उपाध्याय 'निर्मोही'**—जन्म : १९२१, २१ जनवरी। शिक्षा : एम० ए० [हिन्दी], साहित्यरत्न, बी० एड०। लेखन : कमल के हिमायती, पन्द्रह अगस्त, रूपमती, हिन्दी के प्रतिनिधि कवि आदि पुस्तकों का प्रकाशन। पता : (१) ४९, अहिल्यापुरी, इन्दौर। (२) प्राध्यापक, शासकीय उच्चतर माध्यमिक विद्यालय, वकड़, पश्चिमी नेवाड़, खरगोन।



**मोहन लाल**—जन्म : १६४५, २५ अप्रैल, नैरगनियां [विहार]। शिक्षा : बी० ए०, प्राचार्य, साहित्य भूषण। फुटकर कहानियां, कविताएं प्रकाशित। पता : इंटरस्टेट ट्रांसपोर्ट ऐजेन्सी, मुजफ्फरपुर [विहार]।

**मोहनलाल जिज्ञासु [डा०]**—जन्म : १६२२, २६। शिक्षा : एम० ए०, पी-एच० डी० एल-एल० बी०। हिन्दी कहानियाँ : एक अध्ययन; हिन्दी गद्य का विकास, अन्तर्दाह, 'राजस्थानी का चारण-साहित्य' [शोध-कार्य]। प्रकाशित। पता : अध्यक्ष, हिन्दी विभाग, गवर्नमेंट कालेज, सिरोही।

**मोहनलाल 'प्रभाकर'**—जन्म : १६४०, अक्टूबर। अध्ययन, कविता एवं कहानी लेखन में रुचि। पता : मुहल्ला कानूनगो जीन्द शहर [हरियाणा]।



**मोहनलाल 'बाबुलकर'**—जन्म : १६३१, ३१, मार्च गढ़वाल। शिक्षा : एम० ए० [इतिहास] [हिन्दी]। एल० टी०; एम० एस० बी० यू०; एल० एस० जी० डी० [प्रयाग वि०वि०]। विकास, अन्वेषणालय नियोजन विभाग लखनऊ में अंग्रेजी पुस्तकों का हिन्दी अनुवाद। स्फुट प्रकाशन। पता : ग्राम मुछियाली, देवप्रयाग, गढ़वाल [उत्तर प्रदेश]।

**मोहनलाल महतो 'वियोगी'**—जन्म : १६०२, गया। 'विजनवती' प्रकाशित। पता : गया विहार।

**मोहनलाल शर्मा [डा०]**—जन्म : १६३५, १०, अप्रैल शिक्षा : एम० ए० [हिन्दी] तथा अंग्रेजी—पी-एच० डी०, एम० लिट्०, साहित्यरत्न। आगरा नगर की बोलियों की भाषा-तात्विक सर्वेक्षण, शोध प्रवंध पर एम० लिट० की उपाधि एवं 'खुरपल्टी : पद रूपांश तथा वाक्य' विषय पर पी-एच० डी० उपाधि प्राप्त। पता : प्राध्यापक, के० पी० कालेज, राधागंज, देवास।

**मोहिनी गौतम**—जन्म : १६२६, अगस्त, प्रयाग। शिक्षा : बी० ए०, प्रभाकर, साहित्यरत्न। एक कविता संग्रेह तथा एक कहानी संग्रह का शीघ्र प्रकाशन। पता : कठौती, मेजा रोड, इलाहाबाद।



**महेन्द्र गोस्वामी**—जन्म : १९४०, १७ मई, आगरा। शिक्षा : एम० ए०, साहित्यालंकार, साहित्यमनीषी, कोविद, पी-एच० डी० के लिये शोध कार्यरत। साहित्य की विभिन्न विधाओं में लेखन। आकाशवाणी प्रसारण। कई पुस्तकें प्रकाशनार्थ तैयार। मंत्री व व्यवस्थापक, श्री नागेन्द्र शिक्षा समिति, सारस्वत संदेश [मासिक], कौरोनेशन प्रेस, आगरा। अनेक सामाजिक संस्थाओं से संबद्ध। पता : १६/२६, शीतलागली, आगरा-३।

## [ य ]

**यज्ञदत्त अक्षय**—लेखन : कविता। स्फुट प्रकाशन। पता : गौतम हाई स्कूल, अजमेर [राजस्थान]।

**यज्ञदत्त शर्मा**—जन्म : १९१६, १८ जनवरी, सरावा [मेरठ]। प्रमुख रचनाएँ 'प्रणय पल', 'एक अकेला प्यार'। पता : साहित्य प्रकाशन, १४५, माली वाड़ा, दिल्ली-६।

**यदुनाथ पांडेय 'अश्रु'**—जन्म : १९३१, ९ अक्टूबर, वाराणसी। शिक्षा : एम० ए०, साहित्यरत्न। 'केशव की शैली तात्विक अध्ययन' विषय पर शोध कार्यरत। तामिल, कन्नड़, मलयालम की लोक गाथाओं का हिन्दी में अनुवाद। अनेक संकलनों में रचनाएं संकलित। पता : अध्यक्ष, हिन्दी विभाग, लक्ष्मी वैंकटेश देसाई कालेज, रायचूर [मैसूर]।

**यश गुलाटी [डा०]**—शिक्षा : एम० ए० हिन्दी, अंग्रेजी, पी-एच० डी०। लेखन : आलोचनात्मक लेख, निबन्ध। व्यवस्थापक, संपादक 'अभिव्यक्ति'। पता : प्राध्यापक पंजाब वि० वि०, पंजाब।

**यशपालसिंह 'पथिक'**—जन्म : १९३०। पत्र-पत्रिकाओं में प्रकाशन। आकाशवाणी भोपाल से प्रसारण।

**यशपाल वैद**—जन्म : १९३६, ४ दिसम्बर। शिक्षा : एम० ए० हिन्दी। प्रथम कहानी १९५७ में 'योजना' में प्रकाशित। फुटकर प्रकाशन। पता : पी० पी०, डी० ए० वी० कालेज, नई दिल्ली।

**यशदेव शल्य**—जन्म : १९२८, २२ जून। कई संस्थाओं के संरक्षक, मंत्री। लेखन : निबंध, आलोचना। कई पुस्तकें प्रकाशित। पता : अखिल भारतीय दर्शन परिषद्, बापूनगर, जयपुर।

**यादवेन्द्र शर्मा 'चन्द्र'**—जन्म : १९३१, १५ अगस्त, बीकानेर। लेखन व प्रकाशन। प्रमुख रचनाएँ 'सीता से सजी पालकी'। पता: सालेकी होली, बीकानेर [राजस्थान]।

**युगजीत**—जन्म : १९२२, २२ नवम्बर, नवलपुर [मुजफ्फरपुर]। स्फुट प्रकाशन। उड़िया लेखक। कई पुस्तकें अनूदित। पता : जी-६, दिलशाद कालोनी, शाहदरा, दिल्ली-३२।



**युगलकिशोर पाण्डेय**—जन्म : १९११। लगभग एक सौ जासूसी उपन्यास प्रकाशित। अनेक पुस्तकें प्रकाशनार्थ तैयार। प्रतिनिधि हस्ताक्षर के कहानीकार। पता : गौरीकरन, कानपुर।

**युगलसिंह**—जन्म : १८९५, १५ अगस्त। शिक्षा : एम० ए०, बार-एट-ला०, शिक्षाशास्त्र व मनोविज्ञान में लन्दन से उपाधि प्राप्त। हिन्दी प्रचारिणी सभा, आगरा के संस्थापक। कुछ कविताओं एवं गद्य का प्रकाशन। 'म्हारो देस' पर कवीन्द्र रवीन्द्र द्वारा पुरस्कृत। पता : खीची सदन, बीकानेर।

**युगेश्वर प्रसाद**—जन्म : १९४४, ३ जनवरी, किसनपुर [गया]। लेखन : कविता। स्फुट प्रकाशन। पता : ग्राम-किसनपुर पो० हसनपुरा, गया।

**युधिष्ठिर मीमांसक**—जन्म : १९०९, २२ सितम्बर। लगभग एक दर्जन पुस्तकों का संपादन एवं प्रकाशन।। 'ऋषि दयानद के ग्रंथों का इतिहास'

'संस्कृत व्याकरण शास्त्र', 'वैदिक स्वर मीमांसा' तथा 'वैदिक छंद मीमांसा' पुरस्कृत। पता : भारतीय-प्राच्य विद्या प्रतिष्ठान, २४/२१२, रामगंज, अजमेर।

**योगराज थानी**—जन्म : १९३३, १२ दिसम्बर, लाहौर। शिक्षा : एम० ए० [हिन्दी]। उपन्यास, आलोचना एवं बालसाहित्य लेखन में विशेष रुचि। अनेक पुस्तकों का प्रकाशन। पता : सह-सम्पादक, दिनमान, टाइम्स आफ इन्डिया, नई दिल्ली।

**योगी नर्मदेश्वर पाण्डेय**—जन्म : १९२०, छपरा। शिक्षा : विशारद, आयुर्वेदाचार्य, एम० एस-सी०, एम० डी० एच० [स्वर्णपदक प्राप्त], डी० सी० सी०। लगभग दो दर्जन पुस्तकों का प्रकाशन। पता : पीली कोठी, पटना-७।

**योगेन्द्र कुमार मलिक**—जन्म : १९२७, २४ मार्च। शिक्षा : एम० ए०, राजनीति, साहित्यरत्न। लगभग एक दर्जन पुस्तकों का प्रकाशन। 'साहित्य विवेचन' पर उ० प्र० सरकार द्वारा पुरस्कार प्राप्त। फ्लोरिड वि० वि० [अमेरिका] में अनुसंधान कार्यरत। पता : एम—१९, राजौरी गार्डन, नई दिल्ली-१५।



**योगेन्द्र त्यागी 'हिमकर'**—जन्म : १९४६, ११ मार्च, बिजनौर। शिक्षा : बी० ए०। रचनाएँ विभिन्न पत्रों एवं संकलनों में प्रकाशित। मुख्यतः कविताएँ लिखते हैं। पता : जिला नियोजन कार्यालय, बिजनौर।

**योगेन्द्र तुली 'अम्बुद'**—लेखन : विविध विधाओं में लिखते हैं। विभिन्न पत्रों एवं संकलनों में रचनाएँ प्रकाशित। पता : द्वारा कपूर ब्रदर्स, चौक, काश्मीर।

**योगेन्द्र नाथ त्रिपाठी**—जन्म : १९३४, ३ नवम्बर, बस्ती। कविता लेखन में विशेष रुचि। कुछ लेखकों के सम्पर्क में आने से कहानी लेखन में

प्रोत्साहन मिला। पता : फाइलेरिया डाइरेक्टर, फाइलेरिया कन्ट्रोल यूनिट, वहराइच [उ० प्र०]।

**योगेन्द्र 'निर्मोही'**—जन्म : १९३०, ३० जून, वृन्दावन। लेखन : कविता, कहानी। अनेक पत्र-पत्रिकाओं में प्रकाशन। पता : ३२-बी, कृष्ण नगर, मथुरा [उ० प्र०]।

**योगेन्द्रनाथ शर्मा 'मधुप'**—जन्म : १९०१। तुलसीदास हिन्दी साहित्य विवेचन आदि। लगभग आधा दर्जन ग्रंथों का प्रकाशन। संस्कृत परिषद् की ओर से 'कविभूषण' की उपाधि प्राप्त। पता : बड़ी कालीजी का बाजार, चौक, लखनऊ-३।



**योगेश्वर प्रसाद 'योगेश'**—जन्म : १९३३, २३ अक्टूबर। शिक्षा : एम० ए०। लेखन : कविता। स्फुट प्रकाशन। पता : ग्राम-नीरपुर, पो० रामनगर करारी कछार, वाया अथमलगोला जिला पटना।

**योगेश्वरराय चौधरी 'योगेश'**—जन्म : १९१६। भारतीय महिला शिक्षा और हमारी शिक्षा पद्धति आदि लगभग आधा दर्जन पुस्तकों का प्रकाशन। पता : प्रधानाध्यापक, श्री खदरेण माध्यमिक विद्यालय, नपुरा, अस्थावाँ, पटना।

**योगेन्द्र गोस्वामी**—जन्म : १९३२, ९ जुलाई, आगरा। शिक्षा : बी० एस-सी०, साहित्यालंकार, साहित्यमनीषी, विशारद, कोविद। साहित्य की विभिन्न विधाओं में लेखन। कई पुस्तकों का सम्पादन। सम्पादक : सारस्वत सन्देश [मासिक], व्रत-पर्व-तिथि निर्णय पत्र। कई पुस्तकें प्रकाशनार्थ तैयार। उप मन्त्री : श्री विद्या धर्म-वर्द्धिनी पाठशाला संस्कृत महाविद्यालय आगरा, निरीक्षक : मानसिक चिकित्सालय, केन्द्रीय कारागार। अनेकानेक-सामाजिक, शैक्षणिक एवं व्यावसायिक संस्थाओं से सम्बद्ध। सदस्य : कार्यकारिणी अ० भा० लघु समाचार पत्र संघ, उ० प्र० शाखा। अध्यक्ष : दी कौरोनेशन प्रेस। पता : १६/२७ शीतलागली, आगरा-३।



[ र ]

**रंगनाथ कावरा**—तरुण, विवाहित। शिक्षा : एम० ए०। सामाजिक समस्याओं पर मुक्त लेखन। पता : इन्कम टैक्स आफीसर, जनरल सेक्शन, वलसार [गुजरात]।

**रंगनाथ मिश्र 'सत्य'**—जन्म : १९४२, १ मार्च, रायबरेली। लोकप्रिय गीतकार। प्रमुख पत्र-पत्रिकाओं में प्रकाशन। 'प्रगीत' पत्रिका का संपादन। पता : गोपाल निवास, कुण्डरी रकावगंज लखनऊ।

**रंगनाथ राकेश**—जन्म : १९३५, १६, अगस्त जौनपुर [उत्तर प्रदेश]। निबंध लेखन। पता : ९ लवलॉक पेलेस, बालीगंज, कलकत्ता—१०।

**रघुनंदन शास्त्री**—जन्म : १९०४। शिक्षा : एम० ए०, एम० ओ० एल०। पंजाब वि० वि० के हिन्दी प्रकाशन विभाग के संपादक एवं मंत्री। लगभग आधा दर्जन ग्रंथों का प्रकाशन। 'गुप्त वंश का इतिहास' एवं 'नागरिक शिक्षा' पुरस्कृत। पता : पंजाब वि० वि० पब्लिकेशन ब्यूरो, चण्डीगढ़।

**रघुन्दन शुक्ल**—जन्म : १९३६, हरदोई। लेखन : कविता, कहानी, निबंध। पता : शासकीय उच्चत्तर मा० विद्यालय, शिवपुरकलां [म० प्र०]।

**रघुनाथ अनिल**—लेखन : कविता, कहानी। स्फुट प्रकाशन। पता : रीगा [मुजफ्फरपुर] बिहार।

**रघुनाथ गोपाल कोकजे**—जन्मः १९०४, १० रत्नागिरि [महाराष्ट्र]। हिन्दी करण प्रयोग, पारस्कर गृहस्थ सूत्रानुसारी विवाह प्रयोग, हिन्दुओं की अवनति की मीमांसा आदि पुस्तकों का प्रकाशन। पता : मंत्री, धर्म निर्णय मंडल, लोन वाला, पूना।

**रघुनाथप्रसाद घोष**—जन्म : १९३७, १९ अक्टूबर। लेखन : काव्य, स्फुट प्रकाशन। पता : द्वारा श्रीमती अरुणादास, फिरंगीराय लेन, भीखन पर, भागलपुर।

**रघुनाथप्रसाद विकल**—जन्म : १६२६, १० जनवरी, मुजफ्फरपुर। शिक्षा : बी० ए०। स्फुट प्रकाशन। कविता लेखन में विशेष रुचि। पता : ६ किदवई नगर, पटना।

**रघुनाथप्रसाद शास्त्री 'साधक'**—जन्म : १६१६, १ अगस्त, अजरा, वाराणसी। लेखन : काव्य। स्फुट प्रकाशन। पता : साधनपुर; पो० ऊमरी कांठ, मुरादाबाद।

**रघुनाथ प्रियदर्शी**—लेखन : कविता, कहानी, निबंध। स्फुट प्रकाशन। पता : डी० ए० वी० हायर सेकेण्डरी स्कूल, चण्डीगढ़।

**रघुनाथसिंह [डा०]**—जन्म : १६१६, २, फरवरी। शिक्षा : एम० ए०, हिन्दी, पी-एच० डी०। 'आधुनिक हिन्दी साहित्य में नारी' शोध विषय पर काशी वि० वि० से पी-एच० डी० उपाधि प्राप्त एवं भाषा विज्ञान पर शोध कार्यरत। पता : अध्यक्ष हिन्दी विभाग, चिंतमणि मुखर्जी ए० वी० कालेज, वाराणसी।

**रघुनाथसिंह 'सागर'**—जन्म : १६२८, १५, दिसम्बर। शिक्षा : बी० ए०, बी० एड०, साहित्यरत्न। राष्ट्रीय-कविता प्रतियोगिता में पुरस्कृत। 'चिनगारी, बौनों के देश में आदि कविताओं का प्रकाशन। पता : [१] युगांतर कार्यालय, बड़वाहा, पश्चिम नीमाड़। [२] प्रधानाध्यापक, गवर्नमेंट मिडिल स्कूल, बलवाड़ा [म० प्र०]।



**रघुपतिसिंह चौहान 'व्यथित'**—जन्म : १६३१, २० जनवरी, औरंगाबाद। शिक्षा : साहित्यरत्न (सम्मेलन प्रयाग), बी० ए०, प्रभाकर। विभिन्न पत्र-पत्रिकाओं का संपादन। कविता लेखन में रुचि। पता : रायगढ़थाना, हिन्दी साहित्य सम्मेलन, पो० भुरकुण्डा जिला हजारीबाग [बिहार]।

**रघुवीर शरण व्यथित**—जन्म : खुर्जा। शिक्षा : शास्त्री, साहित्यरत्न, प्रभाकर, साहित्यभूषण। स्फुट प्रकाशन। पता : हिन्दी विभागाध्यक्ष, सेंट थामस कालेज, पलाई [केरल]।

**रघुवीर सहाय माथुर [डा०]**—जन्म : १६१२, १८, मार्च शिक्षा : एम० एस-सी०, पी-एच० डी०। स्फुट प्रकाशन। हास्य कहानी-लेखन में विशेष रुचि। पता : प्लांट पैथोलाजिस्ट, ६ एग्रीकल्चर गार्डेन, नवाबगंज, कानपुर।

**रघुवीर शर्मा**—जन्म : १९३१, २ जुलाई, वृन्दावन । लेखन : कविता । स्फुट प्रकाशन । पता : लोकनिर्माण विभाग, गुना [म० प्र०] ।



**रघुवीरसिंह महाराजकुमार [ डा० ]**—जन्म : १९०८, २३ फरवरी, सीतामऊ । शिक्षा : एम० ए०, एल-एल० बी०, डी० लिट०, राज्य सभा के सदस्य [१९५२-६२] । संयुक्त राष्ट्र संघ में भारतीय प्रतिनिधि मंडल के संसदीय सलाहकार [१९५६-५७] । लगभग एक दर्जन कृतियों का प्रकाशन । पता : रघुवीर निवास, सीतामऊ, मालवा ।



**रघुवीर सिन्हा**—जन्म : १९३३, २४ सितम्बर, दुर्ग [म० प्र०] । शिक्षा : एम० ए० मानवशास्त्र । उभरते हुए कहानीकार । लगभग डेढ़ दर्जन कहानियों का विभिन्न पत्र-पत्रिकाओं में प्रकाशन । मध्य प्रदेश शासन में सहायक अनुसंधान अधिकारी । पता : २३, पागनीस पागा, इन्दौर–२ ।

**रघुवीर शरण 'मित्र'**—जन्म : १९१९ । लगभग आधे दर्जन उपन्यास, एक दर्जन कविताएँ, एक दर्जन बालोपयोगी आदि पुस्तकों का प्रकाशन । आग और पानी, प्रतिध्वनि, जलते तारे, सुनो बच्चों, अमर रहे यह देश, महापुरुष, वीर बालक आदि पर उ० प्र० सरकार तथा म० प्र० सरकार द्वारा पुरस्कार । पता : २३३, स्वराज्य पथ, सदर, मेरठ ।

**रजनी कांत लहरी**—जन्म : १९२६, १ मार्च । शिक्षा : एम० ए० [अंग्रेजी], एम० ए० [हिन्दी], बी० टी० । विभिन्न साप्ताहिक पत्रों के व्यवस्थापक एवं सम्पादक । स्फुट प्रकाशन । 'अंग्रेजी निबन्धों का हिन्दी निबंधों पर प्रभाव' पर शोध कार्य रत । पता : ८८/५३५, प्रेमनगर, कानपुर ।

**रजनी मिश्र**—जन्म : १९३६, उज्जैन । शिक्षा : एम० ए० हिन्दी । कविता में विशेष रुचि । कवि परिवार में जन्म । पता : आंग्रे का बाजार, लश्कर [ग्वालियर] ।

**रजिया सज्जाद 'जहीर'**—जन्म : १९१७, १५ फरवरी । शिक्षा : एम० ए० । सज्जाद जहीर, सम्पादक 'कौमी जंग' की धर्मपत्नी । पता : वजीर मंजिल, वजीर हसन रोड, लखनऊ ।

रणजीत—जन्म : १९३७, १ मई। शिक्षा : एम० ए०। लेखन : कविताएँ, कहानियाँ और समीक्षात्मक लेख। हिन्दी के प्रमुख पत्र पत्रिकाओं में प्रकाशित और आकाशवाणी के जयपुर केन्द्र से प्रसारित। लगभग आधी दर्जन पुस्तकों का प्रकाशन। पता : हिन्दी प्राध्यापक, वनस्थली विद्यापीठ, वनस्थली [राज०]।

रणधीर सिंह [डा०[—जन्म : १९३४, ४ जनवरी। शिक्षा : एम० ए० हिन्दी, पी-एच० डी०। लगभग एक दर्जन कविता-संग्रह, लेख तथा कहानियों का प्रकाशन। पता : प्राध्यापक, हिन्दी विभाग, गया कालेज, गया।



रणवीर सिंह शक्तावत 'रसिक'—जन्म : १९०९, अजमेर। लगभग आधी दर्जन रचनाओं का प्रकाशन। 'सुकवि' उपाधि से सम्मानित। 'रणवीर सुभाषित-रत्न-माला' पर महाराणा उदयपुर से एवं 'प्रताप' पर राजस्थान साहित्य अकादमी द्वारा पुरस्कृत। पता : सुपरिटेन्डेन्ट, रेवेन्यू वोर्ड, अजमेर।

रत्न शंकर प्रसाद—जन्म : १९२२, १ जनवरी। लेखन : मुख्यतया काव्य। कई पुस्तकें प्रकाशित। महाकवि प्रसाद जी के सुपुत्र। पता : प्रणय मन्दिर, गोवर्धन सराय, वाराणसी।

रत्नलाल अग्रवाल—जन्म : १९२७, बुन्देलखण्ड। शिक्षा : एम० ए०। कविता लेखन की ओर बचपन से ही विशेष रुचि। उपन्यास व कहानियां भी प्रकाशित हुई हैं। पता : २८७/१ एच, नेहरू रोड, शाहजहाँपुर।

रत्नचन्द्र शर्मा शास्त्री—जन्म : १९१९, १९ अप्रैल, स्यालकोट। शिक्षा : शास्त्री, एम० ए० [हिन्दी], एम० ए० [संस्कृत], एम० ओ० एल०। लेखन : कविता, एकांकी, निबन्ध, आलोचना। लेखन : सौ से अधिक साहित्यिक, सांस्कृतिक और सामाजिक निबन्ध आलोचना कविता आदि विभिन्न पत्र-पत्रिकाओं में प्रकाशित। पता : ९१ ए, माडल टाउन, करनाल [हरियाणा]।



'रतन' सम्भली—जन्म : १९००, सम्भल। हिन्दी-उर्दू दोनों में कविता लेखन। कवि 'चचा' के नाम से प्रसिद्ध। पता : मन्दिर मढ़ैया, सम्भल [उत्तर प्रदेश]।

**रतनलाल मिश्र**—जन्म : १९२५, नवम्बर। शिक्षा : एम० ए० हिन्दी। लगभग आधी दर्जन पुस्तकें नागौर जिला के विकास से सम्बन्धित प्रकाशित। पता : जन सम्पर्क अधिकारी, नागौर।

**रफत अधीर**—जन्म : १९४५, १० जुलाई। लेखन : कविता। स्फुट प्रकाशन। पता : शिवपुरी [म० प्र०]।

**रमण**—जन्म : १९१६, १ अक्टूबर, मुजफ्फरपुर [बिहार]। स्फुट प्रकाशन। पता : ईं भायरा, मुजफ्फरपुर [बिहार]।

**रमाकांत दीक्षित**—जन्म : १९३५, १ जून, बिजनौर [उ० प्र०]। लोकप्रिय गीतकार व कहानीकार। फुटकर लेखन और प्रकाशन। पता : हिन्दी विभागाध्यक्ष, सनातन धर्म हायर सेकण्डरी स्कूल, भिवानी, हिसार।

**रमांकत मिश्र 'सुजन'**—जन्म : १९३०, १ जनवरी, अकबरपुर [मुंगेर]। शिक्षा : शास्त्री, विशारद। लगभग आधी दर्जन रचनाओं का प्रकाशन। पता : अकबरपुर, बेगूसराय, मुंगेर [बिहार]।

**रमादेवी [श्रीमती]**—आप अनेक सामाजिक एवं राजनैतिक संस्थाओं से संबद्ध रही हैं। 'क्षेत्रज' की सम्पादिका हैं। लेखन : कहानी व कविता। फुटकर प्रकाशन। पता : संचालिका, बापू विद्यालय, जयपुर।

**रमानाथ अवस्थी**—जन्म : १९२६, दिसम्बर, फतेहपुर [उ० प्र०]। लेखन : कविता, लेख। पता : आकाशवाणी, नई दिल्ली।

**रमानाथ त्रिपाठी [डा०]**—जन्म : १९२६, बयोंतरा, इटावा। शिक्षा : एम० ए० हिन्दी, पी-एच० डी०, डी० लिट०। फुटकर प्रकाशन। कई पुस्तकें प्रकाशित। पता : प्रवक्ता, हिन्दी विभाग, पोस्ट ग्रेजुएट इन्स्टीट्यूट, दिल्ली विश्वविद्यालय, दिल्ली।

**रमापति शुक्ल**—जन्म : १९०६, गोरखपुर। लगभग आधी दर्जन पुस्तकों का प्रकाशन। 'शैशव' पर उ० प्र० सरकार द्वारा पुरस्कृत। पता : प्राध्यापक, टीचर्स ट्रेनिंग कालेज, वाराणसी वि० वि०, वाराणसी।

**रमा विद्यार्थी**—जन्म : १९२०, १८ मई। शिक्षा : एम० ए०। संचालक दैनिक तथा साप्ताहिक 'प्रताप' कानपुर। प्रकाशन स्फुट निबंध एवं गद्यगीत। पता : ७८९, तिलकनगर, कानपुर।

**रमा सिंह [डा०]**—जन्म : १९२७, २३ मई, हरदोई। शिक्षा : एम० ए० हिन्दी तथा राजनीति, एल-एल० बी० पी-एच० डी०। 'समुद्र फेन' कविता संग्रह प्रकाशित। आकाशवाणी के विभिन्न केन्द्रों से रचनाएँ प्रसारित। धर्मयुग, नया समाज, हिन्दुस्तान आदि पत्र-पत्रिकाओं में प्रकाशन। पता : हिन्दी विभाग, जोधपुर विश्वविद्यालय, जोधपुर।

**रमाशंकर पांडेय**—जन्म : १९२७। शिक्षा : एम० ए० हिन्दी, साहित्यरत्न, प्रबोध। प्रधान संपादक 'स्वर्ण रेखा' जमशेदपुर। कुछ पुस्तकों का प्रकाशन। पता : अध्यापक, लोयला स्कूल, जमशेदपुर–१।

**रमाकान्त शर्मा 'उद्भ्रान्त'**—जन्म : १९४८, नवलगढ़ [राजस्थान] लेखन : कविता, कहानी। स्फुट प्रकाशन। पता : १०४/४०६, लाजपतराय मार्ग, कानपुर-१२।

**रमाशंकर त्रिपाठी [डा०]**—जन्म : १९०४, रायबरेली। शिक्षा : एम० ए०, पी-एच० डी० [लंदन] इतिहास विषय पर लेखन। पता : अध्यक्ष, इतिहास विभाग, हिन्दू वि० वि०, वाराणसी।

**रमेश कुन्तल मेघ [डा०]**—जन्म : १९३१, कानपुर। शिक्षा : एम० ए०, पी-एच० डी०। अध्यापन तथा लेखन। कुछ पुस्तकें प्रकाशित। पता : अध्यक्ष, हिन्दी विभाग, स्नातकोत्तर प्रादेशिक केन्द्र, पंजाब वि० वि०, जालंधर।

**रमेश कुमार उपाध्याय**—जन्म : १९३९, १२ दिसम्बर। शिक्षा : एम० ए० हिन्दी। स्फुट प्रकाशन। 'काशी का साहित्यिक वृत्त साहित्य की मानवीय पृष्ठभूमि का अध्ययन' विषय पर शोध कार्यरत। पता : कोटवा, इलाहाबाद।

रमेश कुमार जैन [डा०]—जन्म : १९२५, १५ दिसम्बर, झाँसी। शिक्षा : एम० ए० [हिन्दी], एम० ए० [संस्कृत], पी-एच० डी० । विविध विषयक कई पुस्तकें प्रकाशित। पता : प्रवक्ता, हिन्दी विभाग, एस० वी० विश्वविद्यालय, तिरुपति [आन्ध्र प्रदेश]।

रमेश कुमार शर्मा [डा०]—जन्म : १९२६, २३ दिसम्बर। शिक्षा : एम० ए० हिन्दी, पी-एच० डी०, एल-एल० बी०। 'विराज बहू' [अनु०] एवं 'रीति कविता का आधुनिक हिन्दी कविता पर प्रभाव' [शोध ग्रंथ] प्रकाशित। पता : [१] द्वारा श्रीराम शर्मा, सम्पादक 'विशाल भारत', बल्का बस्ती, आगरा। [२] हिन्दी विभाग, काश्मीर विश्वविद्याल, काश्मीर [काश्मीर]।

रमेश कुमार 'शील'—लेखन : कविता, कहानी, निबंध। विभिन्न पत्रों एवं संकलनों में रचनाएँ प्रकाशित। पता : राजकीय उच्चतर माध्यमिक विद्यालय, ब्याना, भरतपुर [राजस्थान]।



रमेश करुण—लेखन : कविता, नाटक। पत्र-पत्रिकाओं एवं संकलनों में प्रकाशन। दो नाटक प्रकाशनार्थ तैयार। पता : चाँदसी अस्पताल, गुना [म० प्र०]।



रमेश गुप्त—जन्म : १९३८, उन्नाव। शिक्षा : बी० ए०। लेखन : कविता, कहानी, निबंध आदि। पत्र-पत्रिकाओं में प्रकाशन। पता : हिन्द स्टुडियो, अमीनुद्दौला पार्क, लखनऊ।

रमेशचन्द्र गुप्ता 'चातक'—जन्म : उज्जैन। लेखन : कविता। स्फुट प्रकाशन। पता : १३४, गुदरी बाजार, उज्जैन।

रमेश गौड़—जन्म : १९३७, १९ जून, अलीगढ़। स्वतंत्र लेखन। 'प्रारम्भ' प्रकाशन। पता : सी० ३/८, माडल टाउन, दिल्ली-८।

**रमेश चन्द्र अवस्थी**—जन्म : १९१७, ३० मई, उन्नाव। शिक्षा : एम० ए० हिन्दी। काव्य संग्रह 'तरंगिणी' उत्तर प्रदेश शिक्षा प्रसार समिति से स्वीकृत। 'अंतरिक्ष यात्री से भेंट' के अतिरिक्त कुछ निबंध व एकांकी नाटक भी लिखे हैं। पता : ए/२०, शांति नगर, कानपुर कैंट।

**रमेशचन्द्र गुप्त [डा०]**—जन्म : १९४०, २० फरवरी। शिक्षा : एम० ए०, पी-एच० डी०। साहित्यालेखन के सिद्धान्त, कामायनी-समीक्षा आदि रचनाएँ प्रकाशित। निबन्धों पर पुरस्कार प्राप्त। पता : ३ सी-१४, नई रोहतक रोड, करौल बाग, दिल्ली-५।



**रमेशचन्द्र गुप्त 'चन्द्रेश'**—जन्म : १९३८, कानपुर। गद्य पद्य दोनों में लिखते है। अनेक पुस्तकें प्रकाशित। पता : ६९/१७०, दाना खोरी, कानपुर।

**रमेशचन्द्र जैन [डा०]**—जन्म : १९३४, १ जनवरी, आगरा। शिक्षा : एम० ए० अर्थ शास्त्र, एम० ए० हिन्दी, एम० लिट०, पी-एच० डी०। लगभग एक दर्जन साहित्यिक पुस्तकों का प्रकाशन। पता : हिन्दी प्राध्यापक, पोद्दार कालेज, नवलगढ़ [राजस्थान]।

**रमेशचन्द्र त्रिवेदी 'पुष्प'**—जन्म : १९८९ संवत्। महमूदापुर [बरेली]। लेखन : कविता, कहानी। स्फुट प्रकाशन। पता : ३५०, सुनगढ़ी, पीलीभीत।

**रमेशचन्द्र मेहरा**—जन्म : १९३९, १९, दिसम्बर शिक्षा : एम० ए०। रिसर्च फेलो, केन्द्रीय सरकार, शिक्षा मंत्रालय। 'निराला का परवर्ती काव्य' प्रकाशित। पता : यू० जी० सी० रिसर्च फेलो, हिन्दी विभाग, वि० वि० सागर।

**रमेशचन्द्र शुक्ल**—जन्म : १९३५, ९ अक्टूबर, अरहरा, बाराबकी। शिक्षा : एम० ए०। लेखन : कविता, कहानी। विभिन्न पत्रों एवं संकलनों में रचनाएं संकलित। पता : डिप्टी जेलर, 'कारागार' फतेहपुर।



रमेश नारायण तिवारी—जन्म : १९३२, २९ सितम्बर, इलाहाबाद। पत्रकारिता। पता : आर०, ७९३ न्यू राजेन्द्र नगर, नई दिल्ली—५।

रमेश बक्षी—जन्म : १९३६, १५ इंदौर। शिक्षा : एम० ए० हिन्दी। इंदौर आकाशवाणी में कार्य लगभग आधा दर्जन रचनाएँ प्रकाशित। पता : बी० ४५/२, साउथ टी० टी० नगर, भोपाल।



रमेश भार्गव 'उदगम्'—जन्म : १९३३, ११ दिसम्बर, गुना। शिक्षा : बी० काम०। स्फुट कविताएँ, नाटक, कहानी, लेख आदि प्रकाशित। पता : पोस्ट आफिस रोड, गुना [म० प्र०]।

रमेश शर्मा—जन्म : १९३९, १२, जनवरी। स्फुट प्रकाशन। पता : जगदीश मंदिर, शुजालपुर [म० प्र०]।

रमेश शर्मा 'एकाकी'—जन्म : १९३३, १३ मार्च, मुजफ्फरनगर। लेखन : कविता, निबंध। हास्य व्यंग्य। पता: विद्या भवन स्कूल, उदयपुर।

रमेश शर्मा 'निशिकर'—जन्म : १९४२, १३, जबलपुर। शिक्षा : एम० कॉम०। स्वतंत्र लेखन एवं प्रकाशन। लगभग सौ से अधिक कविताएँ, रुबाइयाँ, एवं अनेक कहानियों का विभिन्न पत्र-पत्रिकाओं में प्रकाशन। पता : ११३२, नेपियर टाउन, जबलपुर।



रमेश स्वर्ण 'अम्बर'—जन्म: १९४३, २१ जुलाई, राधा गेट [गुना]; लेखन : काव्य। विभिन्न पत्रों एवं संकलनों में रचनाएँ प्रकाशित। पता : चन्देरी, गुना [म० प्र०]।

रविरंजन सिन्हा—जन्म: १९२७, २५ दिसम्बर, आरा। शिक्षा : बी० ए० ऑनर्स। आकाशवाणी पटना केन्द्र के समाचार विभाग में संवाददाता। स्फुट प्रकाशन। पता : जनसंपर्क विभाग, बिहार सरकार, पटना।

रवीन्द्र कालिया—जन्म : १९३८, ११ नवम्बर। शिक्षा : एम० ए०। 'हाशिए, 'शादी, इश्तहार अपना-अपना दर्द, जलती निशानियाँ, आदि रचनाएँ प्रकाशित। पता : प्राध्यापक, दयानंद कालेज, हिसार [

